# ८

## लोकगीतों में रंग-वैचित्र्य

भारतीय काव्य एवं साहित्य में रंगों का उल्लेख प्रायः सौन्दर्य-सृष्टि के निमित्त एवं विविध वातावरण के संश्लिष्ट चित्रण में आलंकारिक योजना के उद्देश्य से किया गया है। जिन रंगों का उल्लेख हमारे पूर्ववर्ती परिष्कृत साहित्य में उपलब्ध है वे आदिम रुचियों के आकर्षण से ऊपर उठे हुए हैं। उनमें क्रमशः नई-नई रंगतें (शेड्स) और मूल रंगों के अतिरिक्त सम्मिश्रित प्रभाव उत्पन्न होता गया है। यही कारण है कि लोक-साहित्य में प्रयुक्त रंगों में जहाँ मौलिकता अनगढ़पन और स्पष्टीकरण अवस्थित है वहाँ परिष्कृत साहित्य में अभिजात्यवर्गीय रुचि को परितोष प्रदान करने वाले रंग विषयक विधान, वैचित्र्य, कला और प्रभाव मिलते हैं। किन्तु रंग, ध्वनि, गन्ध और स्पर्शयुक्त चित्रों की भी भारतीय साहित्य में कमी नहीं है। इन चित्रों में प्रकृति का प्रतिबिम्ब उन्हीं उपकरणों से उद्भासित हुआ है जो लोक-साहित्य में अपनी स्वाभाविक अनलंकृत और सादे चित्र योजना द्वारा प्रकट होते हैं।

प्रकृति से अपनाये गए रंग सदैव ही सभ्य असभ्य सभी प्रकार के मानव मात्र को आकर्षित करते रहे हैं। लाल, हरित, नील, पीत, श्वेत, श्याम आदि इसी प्रकार के रंग हैं। गन्ध, ध्वनि और स्पर्श के तत्त्वों से पूरित वातावरण प्रस्तुत करने वाले प्राकृतिक उपकरण सहज ही रंगों का भास

उत्पन्न करते हैं। किंचित् रूपों में रंगों का उल्लेख अपरोक्ष रीति से भी होता है।

रंग प्रकृति के अन्तर्गत हैं। दार्शनिक दृष्टि से सांख्यवादियों और वेदान्तियों के लिए यह गौण विषय है, किन्तु प्रकृति की अनुकम्पा से उत्पन्न होने वाले जिन ठोस पदार्थों में शब्द, स्पर्श, रस, रूप और गन्ध की मूल पंचतन्मात्राएँ हैं, उनमें चक्षु से रंगों का प्रधान सम्बन्ध है। यद्यपि यह दृष्टि का विषय है तथापि शब्द, स्पर्श और गन्ध से भी उसका सम्बन्ध स्वाभाविक है। अतः रंग-विशेष के अभाव में भी अन्य सम्बन्धित उपकरणों द्वारा निश्चित रंगाभास हो जाता है। जिस तरह कुछ वस्तुओं के अवलोकन-मात्र से पूर्ण प्रतिबिम्ब बन जाता है, उसी प्रकार कतिपय सांकेतिक शब्दों से (जिनके प्रति पूर्वापर सम्बन्ध होता है) रूप और रंग का प्रभाव उत्पन्न हो जाता है। प्रकृति-वर्णन में मेघों की घटा से इन्द्रधनुष के रंग, दूर्वा की हरीतिमा, सरिताओं का फेनिल जल, पक्षियों के विविध रूप आदि अव्यक्त प्रभाव उत्पन्न करते हैं। इसी प्रकार अनेक वस्तुओं में रंगों की सत्ता है जो भावनाओं को गुणों से अनुरक्त किये हुए है।

*सौन्दर्य एवं रंग*

लोकगीतों में रंगों का यद्यपि प्रत्यक्ष उल्लेख है तथापि अप्रत्यक्ष रूप-योजना की भी उनमें कमी नहीं जो विभिन्न जातियों के गीतों में उपलब्ध है। सौन्दर्य की चर्चा करते हुए कला-मर्मज्ञ इसी निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि सौन्दर्य हमारे अधम मानस में निर्मित होने वाले विभिन्न वस्तु-तत्त्वों का एकीकरण है। अतएव अप्रत्यक्ष रूप-योजना भी उक्त एकीकरण में योग प्रदान करती है। किन्तु साधारण स्थिति में सौन्दर्य केवल आनन्द की वस्तु है। यह दृष्टि के माध्यम से मन को तृप्ति और प्रेरणा देता है। चित्रकला में रेखाएँ वस्तु को रूप देती हैं और रंग उस रूप के सौन्दर्य को उभारते हैं। बालकों द्वारा बनाए जाने वाले चित्रों को देखने से ज्ञात होगा कि उनमें पेड़ों का रंग हरा, आकाश का नीला, सूरज का लाल और पहाड़ों का

करता होता है। रंगों के प्रयोग की यह नैसर्गिक वृत्ति है। लोकगीतों में यही वृत्ति कार्य करती है। उनमें भी हरे पेड़, नीले आसमान और 'रातें' (रात्रि) सूरज की कल्पना है। लोकगीतों के रंग स्थिर हैं—उनमें गत्या त्मकता का अभाव है। वस्तुतः लोकगीतों में रंगों के प्रति सापेक्षिक निर्णय मिलता है जो संस्कार रूप में जनमानस की रुचि को प्रभावित करने की क्षमता रखता है।

रंगों की अवस्था

हर्बर्ट रीड ने चित्रकला में प्रयुक्त होने वाले रंगों की तीन अवस्थाएँ बताई हैं। प्रथमावस्था को 'हेराल्डिक', द्वितीय को 'हारमोनिक' और तृतीय को 'प्यूरर' कहा है। 'हेराल्डिक' अवस्था अत्यन्त प्राचीन है जिसमें रंगों का प्रयोग संकेतार्थी रहा है। प्रागैतिहासिक एवं पूर्व प्रागैतिहासिक चित्रों में यह अवस्था विद्यमान है। बालकों के चित्र भी इसी अवस्था के अन्तर्गत आते हैं। मध्यकालीन कला में रंगों के प्रयोग विषय में किंचित् परिवर्तन हुए। प्रयोग निश्चित नियमों में बँधे रहे। रूढ़ हो जाने से विशेष वस्तुओं के विशेष रंग क्रमशः निर्धारित हो गए—भले ही चाहे वे यथार्थ न हों। रीड का कथन है कि यह 'हेराल्डिक' प्रयोगावस्था १५वीं शताब्दी तक चलती रही। स्वीकार करना होगा कि लोकगीतों में यही अवस्था हमें मिलती है। संसार के किसी भी भाग के गीत क्यों न हों, यह अवस्था उनमें निश्चित रूप से विद्यमान है। लोकगीतों की जड़ें सुदूर अतीत में जमी हैं, इसलिए उनके विश्वास, रूढ़ प्रयोग, शैली और आपाततः तारतम्य नवीन नहीं हैं। उनमें परम्परा का पोषण सर्वोपरि है। जहाँ तक रंगों का प्रश्न है, लोकगीतों में पहले से चले आते हुए रंगों में परिवर्तन कम हुए हैं। 'हारमोनिक' अवस्था के रंगों में छाया-प्रकाश (लाइट एण्ड शेड्स) का मेल हुआ और 'प्यूरर' में रंगों का मूल्य स्वर्णगत आकर्षण की दृष्टि से आँका गया जिसमें रूपगत पूर्णता एवं जीवन के महत्त्व की वृद्धि हुई। लोकगीतों में 'हारमोनिक' अवस्था कहीं-कहीं मध्यकालीन प्रयोगों के सहारे

आई है 'धूसर' अवस्था की उनमें किंचित् सम्भावना भी नहीं है। यह परिष्कृत रुचि के द्योतक साहित्य में खोजी जा सकती है।

लोक-साहित्य के अध्ययन-विकास को देखते हुए रंगों की दृष्टि से भारतीय लोकगीतों की परख करना अनिवार्य प्रतीत होता है। प्रागैतिहासिक मानव के गुफा चित्रों ने प्रागैतिहासिक कला के सम्बन्ध में अनेक प्रकार के अन्वेषणों का द्वार खोल दिया है। पाश्चात्य विद्वानों ने उपलब्ध कला-चिन्हों से आदिम वृत्तियों का बड़ा सूक्ष्म अध्ययन किया है। प्रागैतिहासिक मानव की रुचि, उसके प्रिय रंग, प्रयोग विधि, विविध वर्ण आकर्षण आदि का विस्तारपूर्वक अध्ययन हमारे सम्मुख है। चित्र यद्यपि स्थिर प्रमाण हैं, किन्तु इस दृष्टि से लोकगीतों का महत्त्व भी कम नहीं। लोकगीतों में बलि के उल्लेख, टोने टोटकों के प्रयोग, मानवीय इच्छाओं की अभिव्यक्ति, जादू-विश्वास, रंग रुचि आदि में कतिपय आदिम वृत्तियों के अवशेष मिले हैं। गीतों में वैसे क्रमशः परिवर्तन होते रहते हैं, किन्तु भावों में शब्दों की अपेक्षा परिवर्तन कम होते हैं। अतः संगीत-तत्त्व भी आदिम अवशेषों का संवाहक है। लम्बी धुनें, पशुओं की ध्वनियों की नकल और निरर्थक शब्द-योजना प्राचीन प्रभाव के द्योतक हैं। लोकगीतों के रंग भी इस दृष्टि से अपरिवर्तनशील हैं। उनमें भी आदिम रुचि के द्योतक प्रभाव लक्षित होते हैं। कतिपय रंग रूढ़ होकर उसी अवस्था में प्रयुक्त होते आ रहे हैं। क्योंकि उनका परम्परा, आश्चर्य, धर्म-सम्बन्धी विश्वास और मनोवैज्ञानिक रुझान से सम्बन्ध है।

प्रकृति की खुली हुई पुस्तिका सदैव ही लोक-मानस के अध्ययन की सामग्री रही है। विभिन्न वस्तुओं के रंग, आकृतियाँ, और प्रभाव लोक-गायकों ने धीरे-धीरे अपना लिये। उन्हीं के साहचर्य से उन्होंने एक-दूसरे के पूरक रंगों और मूल रंगों के प्रति अपनी रुचि दृढ़ की। लोकगीतों के अध्ययन से ज्ञात होता है कि लोक-कवि रंगों के नाम से ही अधिक मुग्ध हैं अतः उनकी सीमाएँ निश्चित हैं।

ओम्पा, बाजत बाजेठोल )[1] । बुन्देली लोक-गायक इसुरी तो सिन्दूर से भरी माँग पर मस्त होकर गा उठते हैं—

> मोतिन माँग भरी सेन्दुर से
> बेंदा देत बहारें ।
> डाँडी डरी ढिंगी चौखर से,
> लटकत अपने हारे ।[2]

अवधी के गीतों में परदेश जाते हुए प्रियतम अपनी प्रिया को सिन्दूर दे जाता है ।[3] इस प्रकार लाल रंग का उल्लेख अनेक प्रकार की वस्तुओं के लिए भारतीय गीतों में हुआ है । गुलाबी, मालती, आदि अन्य हल्के रंगों के उल्लेख बहुत कम प्राप्त होते हैं । मालवी गीतों में अवश्य मालती का उल्लेख मिलता है । कश्मीरी गीतों में गुलाबी रंगों की चर्चा भौगोलिक स्थिति के कारण है । दक्षिणपथी गीतों में तो इन हल्के रंगों का प्रायः अभाव है । गहरा लाल तो सर्वत्र व्याप्त है ।

हरा प्रकृति का अपना रंग है, जो पीत और नील के सम्मिश्रण से तैयार होता है । पीताम्बर कृष्ण के उत्तरीय के रूप में भारतीय गीतों का प्रिय वस्त्र है । पीत रंग स्वर्ण प्रकाश की तासीर वाला है और नील ठंडक की आभा रखता है । अत हरे रंग में दोनों का समावेश है । राजस्थान में इसका प्रयोग अनेक वस्तुओं की रंगत दिखाने के लिए किया गया है । 'सुआ पंखी' वस्तुतः हरा रंग ही है जो सुआ (तोता) के पंखों की रंगत का द्योतक है । मैथिल गीतों में हरे बाँस की बाँसुरी कृष्ण के अधरों के बीच

---

1 'हुस्न ढिसवे बाजो बाजी बाजी बाजा सीताबाई बाजम्बीरां बाजीचे
डिम पाख"

2 इसुरी की फागें पृष्ठ ७

3 'मैया, रे गये हुलसन देख हरसन सेन्दूर' (हमारा ग्राम साहित्य
पृष्ठ ११६)

योग्य पाती है[१], हरे बाँस के मण्डप छवाये जाते हैं[२], हरे कुमकुम और ह
मन उनके लिए आकर्षण के विषय हैं। राजस्थान में मैथिल की अपेक्षा ह
रंग कम प्रयुक्त हुआ। फिर भी वन-देवता की पूजा के समय राजस्थानी स्त्री
हरे बाँस की छाबड़ी में चमेली का फूल रखना चाहती है।[३] [illegible]
गीतों में चावल उबले और मूँग सदैव हरे बताये गए हैं।[४] इस प्रकृ
की रंगत लिये है। अनेक हरी वस्तुएँ जीवन में उपयोगी हैं। भारतीय
गीतों में लाल के बाद हरा रंग ही अधिक आकर्षित करने की क्षमता
रखता है।

अन्य रंगों के उल्लेख वस्तु-सादृश्य की दृष्टि से हुए हैं जिन पर आगे विचार किया जा रहा है।

*राजस्थानी रंग*

रंगों की दृष्टि से राजस्थानी गीतों में रंगों का वैभव अनोखा और मुक्त है। राजस्थानी रंग तेज और चटकीले हैं, पर उनकी अनेकरूपता प्रान्त की परम्परा के अनुरूप वातावरण के सौंदर्य-चित्रण में सहायक सिद्ध हुए हैं। राजस्थानी जीवन में ऐसे गहरे रंग की वस्तुएँ ही परम्परा या यश-कथा के योग्य रही हैं। बहुरंगी वस्तुएँ 'सुरंग' कहने-मात्र से अनेक रंगों की मालिक होती हैं। उक्त शब्द के प्रति इसी अर्थ का विश्वास प्रचलित है। 'सुरंग लहरियाँ' से कई रंगों वाला दुपट्टा तथा 'सुरंग ऋतु' से 'ऋतु की समस्त छटाओं का चित्र बनता है। इसी प्रकार सुरंग चाद, सुरंग रसिया, सुरंग नगारा, आदि उल्लेखनीय प्रयोग हैं। 'रंगीला' शब्द भी अनेक

१ 'बनना हरे-हरे बाँस के मड़ुविया छवाए बिच सोहाग है (मैथिल लोकगीत पृष्ठ ७२)
२ 'हरियर बँसवा कटाएब मड़वा छावन रे (वही ४७)
३ 'हरिया बाँसा री छाबड़ी रे माँय चमेली रो फूल (रा० ला०, १६)
४ 'रँधोरी बैठी मेरी मोठी जुगा माय, हो मूँगन की धोई दाल' (आदि हिन्दी की कहानियाँ और गीत, ८६)

भावों को व्यक्त करता है। 'रंगीला चंग बाजूवाँ' में 'रंगीला चंग' से तात्पर्य अच्छा बजने वाला चंग है। 'रंगीला साजन' वह प्रियतम है जो शौकीन, मीठे स्वभाव का, हँसमुख और बातचीत में चतुर हो। 'कसूमी रंग की बादर भाव', पचरंगी पाग, हाथीदाँत का उजला चूड़ा, और चंदासरखी एवं चम्पकवरणी कामणी भी उल्लेखनीय रंग की ओर संकेत करते हैं। इस तरह राजस्थान का रंग-विन्यास लाल, कसूमी, कस्तूरी, नीला, उजला (श्वेत, चमकदार), पीला, सर्वोत्तम, मजीठी, साँवला, काला, चन्दनी, आदि रंगों में गुम्फित है। अन्य शेड्स भी कम से कहीं-कहीं मिल जाते हैं।

*कुरुक्षेत्रीय रंग*

कुरुक्षेत्र रंगों की दृष्टि से प्रभावग्रस्त है। कुछ वस्तुओं के लिए कुछ रंगों के उल्लेख परम्परा या रुचि को व्यक्त करते हैं। चंदनी (चन्दन किवाड़), मोतिया ('मोतीचूर भात'), हरा (हरे मूँगर थोड़ दाल), लीला (लीला ए घोड़ा लीला ऐ घोड़ा), रूपा (रूपे के बेलड़िया) सोना (सोने की चिड़ली), बदली (बादल की रेल), आदि परम्परा से प्रचलित रंग हैं। लाल रंग (पटकीजा) मात्र कुरुक्षेत्र के गीतों में नहीं है।

*मैथिली रंग*

मैथिल गीतों की नायिका ने सदैव साँवला प्रियतम पसन्द किया है, जबकि राजस्थान, मालवा, गुजरात, और मध्यवर्ती भारत के गीतों में गोरा प्रियतम प्रिय लगता है। महाराष्ट्र भी साँवले सौन्दर्य में अपना विश्वास रखता है।

> काले कुरळे सुन्य पाचाचा या
> मला मामूचा साँवळीचा चालेमोह[1]

मैथिली गीतों में लम्बे घुँघराले बाल वाले माथे पर काली अलकें, पागल करने वाली तिरछी आँखें तथा लाल चन्दन का लेप जिसके मस्तक पर हो, ऐसे ही साजन की कामना की गई है। लाल पलंग और लाल रंग की

1 पाजव मारे ढोव तीस मराठी कोप्पा, पृष्ठ १२६

चूनरी का उल्लेख भी हुआ है, पर राजस्थानी, मालवी और भोजपुरी गीतों से यह कम है। नीले और पीले रंग का प्रयोग तो नाम-मात्र के लिए हुआ है। ऐसा प्रतीत होता है कि उक्त दोनों रंग मैथिल ललनाओं को पसन्द ही नहीं हैं।

*भोजपुरी रंग*

भोजपुरी गीतों की प्रकृति एकदम मैथिल की भाँति है, किन्तु उसमें मैथिल की अपेक्षा कतिपय हलके रंग छिड़के हैं। धानी रंग की चुनरी ओढ़े यौवन-सम्पन्ना अपने मायके में तरसती है। उसकी चुनरी से रंग की झलक उठती है। वह सावन की धारी में यौवन परोसती है पर उसे भोगने वाला परदेश में है। प्रतीक्षारत नारी के वियोग के चित्र काले भ्रमर, काग, कोयल या अन्य सन्देशवाहक पक्षी होते हैं। कभी-कभी वियोगिनी की आँखों में काजल नहीं होता और वैधव्य-पीड़िता के काले केशों में सिन्दूर की रेखा नहीं दीखती। प्रयुक्त संकेतों में काले रंग के साथ सिन्दूर का प्रयोग प्रमुख है। वियोग को जगाने के लिए प्रकृति के चटकीले रंग वियोगिनी की दृष्टि में फीके और भाव-वैभवहीन हैं। रंगों का आभास वैसे वियोग के गीतों में कम होता है। परदेश जाते हुए अपने पति से एक स्त्री कहती है—

> जो तुहु साम बहुत दिन लिति है,
> अपनी सुरतिया मोरे चोलियाँ पर लिखले जाव।

(यदि तुम विदेश में अधिक दिन बिताओगे तो मेरी चोली पर अपना चित्र अंकित कर दो।)[1]

चित्रों के अंकन, लेखन या चित्रण के उल्लेख अपने-आप में विभिन्न रंगों के आभास से युक्त होते हैं, पर उनमें उभार नहीं होता। भोजपुरी गीतों के रचयिताओं को लाल और कुसुम्भी रंग से अधिक प्रेम है। कुसुम्भी रंग की साड़ी पहनकर प्रियतमा पीताम्बरधारी प्रियतम से मिलने के लिए आतुर रहती है। पीताम्बर सौभाग्य का सूचक है। कृष्ण की प्रियतमा गोपी

1 भोजपुरी ग्रामगीत, पृष्ठ ३६

और स्वयं कृष्ण साँवले हैं। मैथिल की भाँति 'साँवले-गोरे' का प्रयोग भोजपुरी गीतों में नहीं हुआ है। कुसुम्भी साड़ी, लाल पट, पीत और स्वर्णिम वस्तुओं का संकेत स्वयं रंग की प्रियता का लक्षण ही नहीं अपितु प्रेम का भी सूचक है। राजस्थान अथवा मालवा प्रदेश से आकर भोजपुर बसाने वाले उज्जैनी राजपूतों की कृपा से यदि मालवा के रंग यहाँ प्रिय हो गए हों तो आश्चर्य नहीं।

*पंजाबी रंग*

पंजाबी गीतों में अन्य रंगों की अपेक्षा आसमानी रंग के प्रति प्रेम व्यक्त हुआ है। नायिका इसी दुविधा में है कि वह आसमानी रंग का घाघरा किस खूँटी पर लटकाए—

आसमानी मेरा घगरा,
मैं केहड़ी किल्ली टंगाँ।[1]

यही आसमानी अधिक गहरा होकर राजस्थान का प्रिय रंग बन गया है। 'नीला घोड़ा रो असवार' ( प्रताप ) वर्षों से राजस्थान का प्रिय नायक है। कुरु प्रदेश भी उसके घोड़े की रंगत को भुला नहीं सका।

*विरोधी रंग*

मालवीय गीतों में कहीं-कहीं एकदम दो रंग मिलते हैं ( गोरा बदन श्यामली साड़ी )।[2] मैथिल गीतों में साँवले रंग के साथ गोर ( श्वेत ) का प्रयोग ठीक राजस्थान के 'काला-गोरा' के सदृश है। काला वस्तुतः श्यामल रंग ही है। श्वेत रंग का गीतों में प्रायः उल्लेख नहीं मिलता। योगियों के गीतों में अवश्य ही कपड़ों की धुलाई बगुलों के पर के समान उज्ज्वल बताई जाती है—

---

1 'इसके नीले रंग का है मेरा घाघरा किस खूँटी पर लटकाऊँ!'
—देवेन्द्र सत्यार्थी: बाजत आवे ढोल पृष्ठ ७१

2 इसुरी की फागें, पृष्ठ १९

चूड़ी का उल्लेख भी हुआ है पर राजस्थानी, मालवी और भोजपुरी गीतों से यह कम है। नीले और पीले रंग का प्रयोग तो नाम-मात्र के लिए हुआ है। ऐसा प्रतीत होता है कि उक्त दोनों रंग मैथिल ललनाओं को पसन्द ही नहीं हैं।

*भोजपुरी रंग*

भोजपुरी गीतों की प्रकृति एकदम मैथिल की भाँति है, किन्तु उनमें मैथिल की अपेक्षा अधिकतम हल्के रंग छिड़के हैं। धानी रंग की चुनरी ओढ़े यौवन-सम्पन्ना अपने मायके में उतरती है। उसकी चुनरी से रंग की चमक झलकती है। वह स्वर्ण की थाली में भोजन परोसती है पर उसे जीमने वाला परदेश में है। प्रतीकस्वरूप नारी के वियोग के चित्र काले भ्रमर, काग, कोयल या अन्य सन्देशवाहक पक्षी होते हैं। कभी-कभी वियोगिनी की आँखों से काजल नहीं छूटता और वैधव्य-पीड़िता के काले केशों में सिन्दूर की रेखा नहीं दीखती। प्रयुक्त संकेतों में काले रंग के साथ सिन्दूर का रंगीन प्रयोग है। वियोग को उभारने के लिए प्रकृति के पचरंगे रंग वियोगिनी की दृष्टि में फीके और लाल रंगहीन हैं। रंगों का आभास कैसे वियोग के गीतों में कम होता है। परदेश जाते हुए अपने पति से एक स्त्री कहती है—

जो प्रभु हमसे बहुत दिन लागि हैं,<br>
अपनी सुरतिया मोरे बहियाँ पर लिखावे जाव।

(यदि तुम विदेश में अधिक दिन बिताओगे तो मेरी बाँहों पर अपना चित्र अंकित कर दो।)[1]

स्त्री के अंजन, नैनन या बिन्दिया के उल्लेख अपने आप में विभिन्न रंगों के आभास से युक्त होते हैं पर उनमें उभार नहीं होता। भोजपुरी गीतों के रचयिताओं को लाल और कुसुम्भी रंग से अधिक प्रेम है। कुसुम्भी रंग की साड़ी पहनकर प्रियतमा पीताम्बरधारी प्रियतम से मिलने के लिए आतुर रहती है। पीताम्बर सौभाग्य का सूचक है। कृष्ण की रसिया गोपी

१ भोजपुरी ग्रामगीत, पृष्ठ ३४

अपना पोखिया काटे कीक खाते
चोरै बकुला के पाँख ।[1]

मैथिल गीतों में परख की अपेक्षा 'हार्मोनिक' अवस्था अधिक है। उनमें सुव्यवस्थित सम्मिश्रण की झलक है। भक्त-कवियों एवं विद्यापति ठाकुर के प्रभावस्वरूप कृष्ण मैथिल और ब्रज के प्रिय पात्र हैं। साँवले रंग की पसन्द का यह भी प्रमुख कारण है। साँवले रंग पर पीताम्बर ही शोभा पाता है। लाल ओष्ठ श्यामल और पीताभ रंगत में चमक उठते हैं जिनके मध्य श्वेत धवल पाँति अपनी निराली रंगत से सभी लोकभावकों को मोहती है।

रंगाभास

'रेशम डोर' का उल्लेख सभी भारतीय गीतों में मिलता है। यह स्वरसंगम रंगाभास की दृष्टि से उल्लेखनीय है। झूमर गीतों में झूमने का जहाँ भान होता है वहाँ चित्रमय अनुपम छवि और मन भी रंगाभास उत्पन्न करने में योग देते हैं। 'सोलह शृंगार' का उल्लेख सहज ही गीतों में अनेक रंगों को भासित करता है। लाल या कंचन सोने की ओर रजत श्वेत की आभा देते हैं। हरा नदी, पेड़, पौधे पर नार, कदली, कच्च आदि उप करण रंग पैदा करते हैं। राजा दशरथ सोने के खड़ाऊँ पहनकर खेत के बीचे खड़े हैं जिनके पग भी कंचन के हैं। पीताभास-चित्र को उभारने में लोकगीतों का यह वर्णन उपयुक्त है।[2]

'भूमल' राजस्थान में एक प्रचलित गीत है। भूमल अमरकोट के राना महेन्द्र की प्रेमिका थी। 'भूमल' के सौन्दर्य-वर्णन में प्रयुक्त उपादान रंगों का गहरा आभास लिये हैं। गीत की प्रथम तीन पंक्तियों में ही काले रंग और उसकी रंगतों को एक साथ प्रस्तुत कर दिया गया है—

काली रे काली काजलिये री रेखड़ी रे

1 बाजत आवे ढोल, पृष्ठ ६३
2 देखिए, ग्राम साहित्य पहला भाग पृष्ठ ६१

हांजी रे, काजळी कांठळ में चमके बीजळी
म्हांकी बरसाये री मूमल हालैसी बीजे काळी-जे रे देस।[1]

( काले कजरारे बादल की पतली-सी रेखा मूमल की सुन्दर आँखों में ऐसी शोभा दे रही है मानो भूरे भूरे पर्वतों की सुदूर मेखी में बिजली चमक उठी हो। )

रंगों का उल्लेख 'सूरजजी' नामक राजस्थानी गीत में विशेष द्रष्टव्य है। इसमें सफेद (घोड़ा), लाल, काला, पीला, हरा आदि रंगों का एक साथ उल्लेख है। गीतकार ने बहू रैवादें (रन्नी देवी, सूर्य की पत्नी) के दाँत और उसका सूरज सफेद, मुड़े की मजीठ और बहू रैवादें के नेत्र लाल, घन के कल और रैवादें के केश काले, चने की दाल और रैवादें का चीर पीला, तथा वन की दूब और रैवादें की केस हरी बताए हैं। किन्तु सूरज का घोड़ा सारी-सारी से सात रंगों का बताया है (सूर्य में सातों रंगों का समावेश है)। लोक-गीतकार की दृष्टि से उदय रूप से उगता सूरज उसके रंग का और कुमका सिन्दूरी है—

उगतो उजास बरणों
आथम सो सिन्दूर बरणो[2]

इसी प्रकार पीपल के पत्ते से नायिका के पाँव की चिकनाहट, सुपारी से एड़ी का साहश्य, झर्मन से स्वभाव की चरपराहट, नीबू की फाँक से नैनों की बनावट, मखमूल (रेशम) से सुन्दरी की पीठ, चाकूकी नाग से वेणी की लम्बाई, कदली-खम्भ से जंघा की तुलना तथा शरीर की सूर्य प्रभा से एवं मुख की चाँदनी के निखरे हुए शीतल उजास से उपमाएँ सौन्दर्य वर्णन के साथ ही अपरोक्ष रूप से रंगों का आभास प्रस्तुत करती हैं। इतना ही नहीं, रंग की पूर्णता को व्यक्त करने के लिए नायिका के यौवन का उफान दूध से तथा शरीर के कुमकुम और स्वास्थ्य को जमे हुए दही की उपमाओं से अलंकृत किया है ( रा० लो०, पृष्ठ २९८ )।

1 राजस्थान के लोकगीत मूमल (११६), पृष्ठ २६२
2. राजस्थान के लोकगीत सूरजजी (११२), पृष्ठ २६१

बुन्देलखण्ड के लोक-गायक ने भी अपने एक फाग-गीत में अनेक रंगों की छटा दिखाई है। पूरा फाग यहाँ उद्धृत करना उपयुक्त होगा—

> चूनर चाऊ चपेवन वारी,
> पैर यार हमारी।
> कउ *पिसाई प्याजी बंगाली*
> *अगरई* कउ *अनारी*।
> *पीरी* कउ *हरीरी नुकरइ*।
> *कुसमानी* कउ   री
> कउ *सुरमई* कउ सरदई सुन्दर
> *सुर्ती* कउ *सुमारी*
> ओसो देवे नाम ईसुरी
> सबरे रंगन सबारी।[1]

विभिन्न अवस्था के द्योतक रंगों की दृष्टि से यह फाग उल्लेखनीय है। मगर लोक गीतों में एकदम एक ही स्थान पर इतने रंग कठिनाई से मिलते हैं।

ऋतुओं से सम्बन्धित गीतों में प्रकृति के रंगों की छटा मिलती है। उत्सवों त्यौहारों अथवा विवाह आदि अवसरों के गीतों के रंग चटकीले होते हैं। धार्मिक एवं पूजा-विधियों से सम्बन्धित गीतों के रंग सात्विक हैं। चन्दन चौक, उजले अक्षत, गजमुक्ताओं के हार, पीला चन्दन और स्वर्ण आभा वाली वस्तुओं का उनमें उल्लेख मिलता है। ऋतु-गीतों में सावन और होली के गीत भी हैं। सावन में श्यामल घटाओं का रस स्नेह की गहराई और 'कजली' गीतों में मेघाच्छन्न गहनता होती है। होली के गीतों का रंग केसरिया प्रकृति का है, क्योंकि पलाश के फूलों (टेसुओं) से केसरिया रंग उभारता जाता है। अबीरी गुलाली भी उसमें सम्मिलित है।

शृङ्गार के गीत सजाई, गन्ध और स्पर्श लिये होते हैं। विभिन्न पुष्पों के वर्णन तथा चन्द्र, सूर्य, जल, आकाश, वृक्ष, पक्षी के कलरव और वायु की सरसराहट आदि में कुछ व्यापारों का संकेत अनेक प्रकार से रंगों को उभारते हैं। मैथिल के 'बटगमनी' के गीत अधिकांश में ऐसे ही हैं।

विस्तारपूर्वक वस्तुओं का उल्लेख करने की प्रवृत्ति का मध्यकालीन परम्परा से सम्बन्ध है। जायसी ने 'पद्मावत' में भोजन आदि के वर्णन द्वारा ऐसी अनेक प्रकार की तालिकाएँ प्रस्तुत की हैं। अवधी में 'तुलसीदास गँवार' की छाप वाले एक प्रसिद्ध गीत में अनेक प्रकार के व्यंजन और

1 ईसुरी की फागें, पृष्ठ १०

भारतवर्ष की प्रसिद्ध नदियों के नाम गिना दिये हैं।[1] खोज करने पर ऐसे कई गीत मिलते हैं। आभूषणों का ब्यौरेवार वर्णन भी भारतीय गीतों की एक प्रवृत्ति है। इन प्रवृत्तियों में रंगों के प्रति रूढ़िगत परम्परा का निर्वाह गीतों में लक्षणीय है। 'पचरंगी चुनरी', 'पचरंगी पाग', सोने की थाली, रूपे की झिंझरी, मोतियों का चौक, पियरी (पीला वस्त्र) का शकुन, हल-दीये चीर, 'लीलो' घोड़ो, रेशम डोर, काली कोयल, लाल पंछी, हर्‌या मूँग की दाल, हाथी दाँत आदि प्रयोग शाश्वत रंगतों को व्यक्त करते हैं। सभी भारतीय गीतों में ऐसी कई रंग रंगतों के द्योतक उपकरण प्राप्त हैं।

रंगों की यह आभा शब्द-चित्रों से भी व्यक्त होती है। इनमें कल्पना-जन्य बुद्धि अथवा परम्परा के विश्वास ही रंगतों को पकड़ लेते हैं। जिन रंगों में गति का आभास होता है वैसे रंग भारतीय गीतों में कठिनाई से मिलते हैं। पूर्वाग्रहों से युक्त रंग विषयक भावधारा लोकगीतों में निहित हैं। इसलिए जहाँ हम भौगोलिक चित्रों की चर्चा करते हैं वहाँ भारतीय गीतों में व्यक्त होने वाली 'हेरालिडक' अवस्था विचारणीय है।

हमें यह स्वीकार करना होगा कि लोक-साहित्य में जिन सैकड़ों रंगतों का उल्लेख प्राप्त है, वे सभी लोकगीतों में नहीं मिलते। 'लोकगीतों' के रंग सीमित, निश्चित और स्थूल रूप में छिड़के हुए हैं जिनका समग्र रूप से प्रभाव पड़ता है और जो कृषि-सभ्यता के विकास से सम्बद्ध चित्रों को प्रतिबिम्बित करने में योग देते हैं।

---

१ कविता-कौमुदी, पृष्ठ १९९

हाँ स्वरूप एवं देखने और समझने के लिए उन गीतों की खोज आवश्यक है जो आर्थिक कठिनाइयों और दारिद्र्य की भूमि पर पनपते हैं।

गोर्की ने गीतों को सामूहिक प्रेरणा का सर्वोत्तम स्रोत कहा है। उसने जनता की सृजनात्मक शक्ति का उल्लेख करते हुए लोकगीत आन्दोलन के सिलसिले में कहा था कि "जनता सृष्टि का प्रथम दार्शनिक और आदि कवि है।" राल्फ वान विलियम्स ने इसी भाव को दूसरे शब्दों में रखने का प्रयत्न किया है, जिसमें लोकगीत को उस मूल पेड़ की तरह बताया है जिसकी जड़ें भूतकाल में स्थित हैं और जिसमें नित्य नई-नई शाखाएँ और कोंपलें फूटती हैं। यही पेड़ जनता के कवि-रूप का परिचायक है।

लोकगीतों की परम्परा इन्सान के आदिम-युग से चली आ रही है। युगों की छाप उसके भावों पर पड़ी और वह अपने जीवन को ईमानदारी से अपनी बोलियों में प्रकाशित करता हुआ आज भी विपरीत परिस्थितियों में संघर्ष करता चला आ रहा है। उसने समय-समय पर शोषण के विरुद्ध गीतों में आवाज उठाई, अपने श्रम का परिहार गीतों के सहारे किया, नया उत्साह और आगम गीतों द्वारा प्राप्त किये और इतना ही नहीं, मन की छिपी हुई मीठी वाणी के सुख और दुख को इन्हीं गीतों में ढाला। यों सभी प्रकार के संघर्षों का सामना करते हुए मनुष्य क्रमशः अपने श्रम की शक्ति पर विश्वास करने लगा जो उसके लिए अधिक उत्पादन और विरोधी शक्तियों से लोहा लेने के हेतु सहायक सिद्ध हुआ। गोर्की ने इसीलिए लोकगीतों की गंगा को 'दी आरता क्रियेटिवनेस ऑफ दी पीपुल' कहा है।

युग की बदलती हुई परिस्थितियों में आज गीतों के भीतर एक नई रोशनी के चिह्न प्रकट होने लगे हैं। उनमें 'सोने की थाली में भोजन परोसा' की अकल्पित कल्पना, वीरों को देवतुल्य मानने का विश्वास, अन्धश्रद्धा, भ्रम, आदि अब जीवन के कठोर सत्य से टकराकर ढहने लगे हैं। थाली तो दूर रही, पत्ती और जीवन में शान्ति के प्रश्न प्रबल हो उठे हैं।

इस दृष्टि से जब हम सन् सत्तावन के विद्रोही स्वर, छप्पन के अकाल

घी को तो भाव चढ़ाय दियो
चोखा काम से बीमा रे !

(इस युद्ध ने हरा और पीला रंग मँहगा कर दिया है तथा कुंकुम फीका कर दिया है। अर्थात् युद्ध की भयंकरता से माँग का कुंकुम फीका पड़ गया है—हमारा सुहाग काँप रहा है। लाल रंग का भाव चढ़ा दिया है। हम सुगड़े काहे से रंगें ? लाल-चावल तब मँहगे कर दिए, और शक्कर तो मिलना दुश्वार है। घी का भी भाव चढ़ा दिया है, हम चावल काहे से खावें !)

मँहगाई की अभिव्यक्ति में ब्रह्मा तक को लपेट लिया गया है, जिससे तंगी का आधिक्य अच्छी तरह से प्रकट हो सके। भारतीयों का एक गीत है जिसमें एक हरिण बहेलिये के फन्दे में फँस जाता है। उस समय वह हरिणी से कहता है—"ब्रह्मा के घर में जब भी तंगी आ गई, तो अब वह तेरा माँस देखकर खाएगा।"

बिरमा के घर अरथ घोटाले
बेचि खाय मोर माँस

'भूखे भजन न होय गुपाला' की उक्ति प्रायः सभी ने सुनी है। बिना पेट में कुछ डाले कोई काम नहीं होता। इसी प्रकार भूखा कवि कहीं और से कविता उत्पन्न नहीं कर सकता। उसे अन्न चाहिए, तभी वह रचना प्रस्तुत कर सकता है। इस विचार को निम्न पंक्तियों में बड़ी सादगी से व्यक्त किया गया है—

ना बिरहन को खेती पाती, ना बिरहन को बैंज।
याही पेट से बिरहा उपजै गावैं दिन औ रात।

(बिरहों की न खेती होती है, न बिरहों का व्यापार। बिरहे इसी पेट से पैदा होते हैं जिन्हें मैं रात-दिन गाता फिरता हूँ।)

एक अहीर लोकगीत में राम और लक्ष्मण भिखारी बना दिये गए हैं। अपनी सीमाओं और संस्कारों के अनुकूल पात्रों को स्वरूप प्रदान कर देना लोक-गीतकार की अपनी स्वाभाविक वृत्ति है। वह राम-लक्ष्मण को गले में

कुवे पर कुआला जाओ
जाओ दोय आना कमाय
बोहरा घर सापड़ ग्यो नाज
डावरिया भूखा मरे।

(कुवे पर काम करने जाओ, दो आने कमाकर लाओ। प्रियतम, घर अनाज समाप्त हो गया। बच्चे भूखों मर रहे हैं।)

पिछले कितने ही वर्षों का ऐसा ही इतिहास भारतीय किसान का है। औद्योगिक प्रगति की आड़ में पूँजीवाद ने उसकी बची हुई शक्ति पर भारी प्रहार किये हैं।

कर्ज किसान की दूसरी समस्या है, जो अन्य समस्याओं से मुख्यतः सम्बन्धित है। वह कर्ज लेता है, पर उसे चुका नहीं पाता। शायद वह अच्छी तरह जानता है कि मूल रकम से कई गुना अधिक दे चुकने पर भी उसका कर्ज कम नहीं होता। गाँवों में फैले हुए सूदखोर बोहरों के शोषण से वह अभ्यस्त हो चुका है। अपनी गाय, बैल, बछड़ों आदि को बेच देने पर भी वह इनसे छूट नहीं पाता। इसी अनुभव को कड़वे घूँट की तरह उतार कर कोई किसान कहता है—

ये करजो सिर मत करियो, थो मत करियो।
ये करजो माल बुरो छे थो मत करियो॥

भारतीय निम्न-वर्ग के गीतों में परेशानियों से पीड़ित मानवता के मूल में विद्रोहात्मक चिनगारियाँ सुलगने लगी हैं। अहीरों, कहारों, धोबियों, चमारों और भिखारियों के गीतों में गरीबी की अभिव्यक्ति अधिक तीव्र होकर आ रही है। अहीरों के नाच तो गीतों से ही मुखरित होते हैं। उनका नाचना वास्तव में श्रम को थकाने का बहाना-मात्र है। उसमें बिरहे अधिक गाये जाते हैं। ऐसे बिरहों में कठोर श्रम में व्यस्त मानव की लालसाएँ अपने में ही कसमसाती हुई धरती पर आ जाती हैं। निश्चय ही उनमें जीवन की मजबूरियाँ होती हैं।

छत्तीसगढ़ी गीतों में 'बाँस गीत' में, जो कि यादव जाति का अपना गीत

मुँह लटकाये दूर देश में भीख माँगते हुए दिखाया है। यह उसकी अपनी परिस्थितियों का तकाजा है जिसकी वजह से वह अपने प्रसिद्ध वीरों और आदर्श महापुरुषों को अपने उच्च आसनों से उतारकर अपने रूप में मिलाना चाहता है। वह उन्हें अपने से भिन्न और परायेपन के भावों से युक्त नहीं देखना चाहता। उनकी मुसीबतों को अपनी मुसीबतों से मिलाकर वह सहानुभूति करने का प्रयास करता है।

गृहस्थ जीवन की कठिनाइयों के कुछ कठोर चित्र मेवाड़ी और राज-स्थानी गीतों में अच्छे उतरे हैं। एक राजस्थानी गीत में गीतकार ने बैलों का उदाहरण देकर बताया है कि वे दिन-रात मेहनत करते हैं और उनका फल दूसरा भोगता है। इसी प्रकार किसान बेचारा दिन-भर परिश्रम करता है, पर वह स्वयं अपने परिश्रम का फल नहीं भोग पाता। उसे अपने कुटुम्ब का पालन करना भी मुश्किल हो जाता है।

दिन रातो जागतड़ा मर्यों
सुख सूं कदेय न सोवां, मेरी स्याम
घर चालो घर चालो मोठ दुहेली
मेरी स्याम घर चालो जी।

(दिन-रात भाग-दौड़ में मरते हैं। सुख से कभी सोना नहीं होता, घर चलाना बड़ा कठिन है। मेरे स्वामी घर-बार बड़ी दुहेली है।)

शोषण का स्वरूप धीरे धीरे गीतों में स्पष्ट होने लगा है। इस शोषण के परिणामस्वरूप कभी-कभी भूखों मरने की नौबत आ जाती है। पत्नी अपने पति से कहती है 'हे स्वामी, घर में अनाज समाप्त हो गया बच्चे भूखों मर रहे हैं। ये सुबह उठते ही कलेवा माँगते हैं। मैं कहाँ से लाऊँ! घर में पैसे की उपज नहीं। आगे का काम किस तरह चले?'

किसान जब मजदूर बनने जाता है तो उसके पूर्व घर की यही स्थिति उसे अपने परम्परागत धन्धे से विमुख करने में योग देती है। इन पंक्तियों में पत्नी सलाह देती है—

कुवे पर कमाता आवो
आवो खेम आवा कमाव
होवा, पर आपड़ क्यो खाव
टाबरिया भूखा मरे।

(कुवे पर काम करने वालो, दो आने कमाकर लाओ। फिफ्टम, पर में कमाव समाप्त हो गया। बच्चे भूखों मर रहे हैं।)

पिछले कितने ही वर्षों का ऐसा ही इतिहास भारतीय किसान का है। औद्योगिक प्रगति की बाढ़ में पूँजीवाद ने उसकी कमी हुई शक्ति पर भारी प्रहार किये हैं।

कर्ज किसान की दूसरी समस्या है, जो ऊपरी समस्याओं से सम्बन्धित है। वह कर्ज लेता है, पर उसे चुका नहीं पाता। शायद वह अच्छी तरह जानता है कि मूल रकम से कई गुना अधिक दे चुकने पर भी उसका कर्ज कम नहीं होता। गाँवों में फैले हुए सूदखोर बोहरों के शोषण से वह अभ्यस्त हो चुका है। अपनी गाय, बैल, बकरी आदि को बेच देने पर भी वह इससे छूट नहीं पाता। इसी अनुभव को कड़वे घूँट की तरह उतार कर कोई किसान कवि कहता है—

ऐ करजो सिर मत करियो को मत करियो।
ऐ करजो माथ धरो पै को मत करियो॥

भारतीय निम्न-वर्ग के गीतों में परेशानियों से पीड़ित मानवता के मूक में विद्रोहात्मक चिनगारियाँ सुलगाने लगी हैं। अहीरों, कहारों, धोबियों, चमारों और भिखारियों के गीतों में गरीबी की अभिव्यक्ति अधिक तीव्र होकर आ रही है। अहीरों के नाच तो गीतों से ही सुसज्जित होते हैं। उनका नाचना वास्तव में श्रम को पचाने का बहाना-मात्र है। उसमें सिर्फ अधिक गाये जाते हैं। ऐसे गितों में कठोर मन में व्यस्त मानव की लालसाएँ अपने में ही कसमसाती हुई कण्ठों पर आ जाती हैं। निश्चय ही उनमें जीवन की मजबूरियाँ होती हैं।

छत्तीसगढ़ी गीतों में 'भोजि गीत' में, जो कि राज्य जाति का अपना गीत

'प्रवाद' का बिगड़ा रूप प्रतीत होता है। 'प्रवाद' का शाब्दिक अर्थ है चोर से कहना, जनरव, किसी को दी जाने वाली सूचना, अफवाह आदि। यह व्युत्पत्ति मराठी के प्रसिद्ध कवि (शाहीर) शाहिरकार तो कम-से कम स्वीकार करते हैं, चाहे और स्वीकार करें ही न करें। महाराष्ट्रीय शब्द-कोश के लेखक का मत है कि "'पवाड़ा' का अर्थ है कीर्ति। यह प्राकृत शब्द है। पुरानी मराठी के पद्य-साहित्य में यह प्रयुक्त होता रहा है। अतः अब अर्वाचीन यह शब्द ऐतिहासिक व्यक्ति के किसी चरित्र प्रसंग-वर्णन के लिए शाहीर काव्य-साहित्य (मराठी) में प्रयुक्त होता है। पवाड़ा अत्यन्त स्फूर्ति होता है। उसमें गूढ़ भावों का अभाव रहता है। यह साहित्य सर्वसाधारण जनता के लिए लोकमान्य, सरल, नित्य बोली जाने वाली लोक-भाषा में रचा जाता है। इसमें उपमा, उत्प्रेक्षा आदि लोक प्रचलित होते हैं।"" इन पवाड़ों में मराठी तथा महाराष्ट्र की विशेषताएँ प्रतिबिम्बित हुई हैं।"[1]

'पवाड़ा' अपनी विशेषताओं के कारण ही ब्रज में 'पमारा', मालवा में 'पवाड़ो', मध्य प्रदेश और उत्तर प्रदेश में 'पंवारा' होकर लोकगीतों में प्रचलित हुआ है। डॉ० सत्येन्द्र ने पमारे के विषय में कहा है कि वे "लम्बे आख्यान के रूप में हैं। प्रयोग की दृष्टि से 'पमारा' ब्रज के मुहावरे में लम्बा, झमेले, कुछ का पर्याय हो गया है।" बुन्देलखण्ड में यही पंवारा एक लम्बी कहानी, जो शीघ्र ही समाप्त न होती हो, के अर्थ में प्रचलित है। 'पवाड़ा' शब्द की उत्पत्ति के सम्बन्ध में सक्सेनाजी का कथन है—"यह बात किसी सीमा तक उचित प्रतीत होती है कि इन गीतों में पहले पंवार—परमार—क्षत्रियों की गाथाएँ गाई जाती होंगी। ये लम्बी होती होंगी और लड़ाई झगड़े से परिपूर्ण होती होंगी। फलतः परमारों के गीत होने के कारण 'पंवारे' कहलाए।"[2] इनके सोचने के लिए एक नया आधार अवश्य मिल जाता है। इसमें सन्देह नहीं कि परमार क्षत्रिय ही महाराष्ट्र में पंवार हो गए, जिनके शौर्य-पराक्रम की गाथाएँ 'पवाड़े' कहलाती रही हों।

---

१ महाराष्ट्रीय ज्ञानकोश, विभाग १७वाँ पृष्ठ ११०

२ ब्रज लोक साहित्य का अध्ययन, तीसरा अध्याय, पृ० १७८

समाज-शास्त्र की दृष्टि से यह प्रकरण महाराष्ट्र में 'गोंधल' प्रथा से सम्बन्धित माना जाता है। कुल-देवता की पूजा करते समय 'गोंधल घालण्याची' प्रथा महाराष्ट्र में पूर्व प्रचलित है। क्योंकि सन्त नामदेव की रचना में गोंधल नाम के एक प्रकरण का प्रयोग सिद्ध करता है कि यह प्रथा नामदेव के पूर्व प्रचलित थी। गोंधल प्रथा के पतन से गोंधली नामक एक जाति ही बन गई। आज भी गोंधली गोंधल के समय पाँच देवों के नाम लेकर बाद में पूर्व पुरुषों के चरित्र ऊँची आवाज में गाते हैं। अतः इससे पवाड़े की उत्पत्ति धर्ममूलक प्रतीत होती है।

महाराष्ट्र में वामन मोरपन्त के समय काव्य-साहित्य में शाहिरी सम्प्रदाय का उदय हुआ। यह 'शाहिरी' अरबी के 'शायरी' का मराठी रूपान्तर है। मराठी के ये शायर (कवि) पण्डित या शास्त्रज्ञ न थे। हिन्दी के सन्त कवियों की भाँति वे भी बहुसंख्या में निम्नवर्गीय जातियों से आये थे। उन्हें जीवन के अनुभव और लोक-भाषा का सहारा था। इन्हीं कवियों द्वारा पवाड़ों का विकास हुआ। प्रारम्भ में पवाड़े धर्ममूलक रहे, पर जब मराठों के हाथ में सत्ता आने लगी और उनका पराक्रम बढ़ने लगा, तब वीरों को उत्साहित करने के लिए वीर-चरित्रों का बखान सुनने और सुनाने की प्रवृत्ति को प्रोत्साहन मिला। इस प्रकार पराक्रम और यशोवृद्धि के सहारे लोक-कवियों के पवाड़ों को महत्त्व प्राप्त होता गया। देवताओं के चरित्र-वर्णन अब मर्त्य वीरों के पराक्रम-वर्णन में क्रमशः परिवर्तित हो गए। धर्ममूलक दृष्टिकोण किंचित् राजनीतिक भी हो गया।

प्राचीन पवाड़े उपलब्ध नहीं हैं। अवश्य ही शिवाजी के समय के दो-तीन पवाड़े मिल जाते हैं। का० ना० केलकर ने 'ऐतिहासिक पोवाड़े' की भूमिका में इस पर प्रकाश डाला है। सन् १६५९ के लगभग रचित अग्निदास के एक पवाड़े से ज्ञात होता है कि उस काल के पहले पवाड़े लोकप्रिय काव्य के विषय बन गए थे। उसने जो 'कड़खा' गाया था ('अफ़ज़लखान भीमरूप ध्याने कड़खा गाजिया') वह वस्तुतः पवाड़ा ही है। उसकी रचना और पूर्णता इस बात को सिद्ध करती है कि किसी चली आती हुई परम्परा

# लोक-साहित्य में 'बारह-मासी'

'बारह-मासी' गीतों में प्रायः विप्रलम्भ-शृङ्गार ही अधिक मात्र
है। यही कारण है कि इनमें बुद्धि-तत्त्व की अपेक्षा रागात्मक व्यञ्जना
सम्पूर्ण क्षमताओं सहित प्रकट होती है। 'मैथिली लोकगीत' के व्याख
'बारह-मासा' को 'अनुभूत्यात्मक अभिव्यञ्जना' कहा है। 'बारह-मास
' नैसर्गिक सौन्दर्य के सामने पीट्स के हल्के पैर, गहरे नील रंग की क्वार
सी आँखें, कढ़े हुए बाल, मुलायम पतले हाथ, रक्त कण्ठ और मस्ताई
पर मरेय वाली नायिका भी फीकी पड़ जाती है।'[1] अपने स्वच्छ भावी
सौन्दर्य में बढ़े हुए बारह मासी गीत किसी भी कृत्रिम सौन्दर्य की अपेक्ष
प्रभावशाली सिद्ध होने में पीछे नहीं रहते। संस्कृत और प्राकृत के कवियों
ने 'लोकाभिव्यक्तियों' के सारल्य से नि सन्देह साहित्य को अलंकृत किया
है। विद्यापति और जायसी ने परम्परा या लोकगीतियों से प्रभावित होकर
ही अपने विरह-वर्णन में संजीवनी का संचार किया। इनमें वर्णित भावों
की सौम्यता एवं हृदयहारिता बिना लोक-भावों के माध्यम के सम्पन्न हो
न थी।

लोक-प्रचलित 'बारह-मासे' अथवा बारह मासी गीत आषाढ़ से
आरम्भ होते हैं, यद्यपि इसके लिए कोई शास्त्रीय नियम नहीं है।

[1] रामइकबालसिंह 'राकेश' मैथिली लोकगीत पृ ११

परम्परागत मान्यता-मात्र ही ध्यान देने योग्य है। वैसे एक-दो मास इधर उधर से आरम्भित बारह-मासे भी लोक-साहित्य के भण्डार में उपलब्ध हैं। डॉ० रघुवंश ने बारह-मासे प्रस्तुत करने की तीन प्रमुख रीतियों का उल्लेख किया है—'एक में वर्ष चैत से आरम्भ होता है, दूसरी में आषाढ़ से और तीसरी में अवसर के अनुसार।'[1]

प्रचलित परम्परानुसार बारह-मासो का प्रयोग उद्दीपन विभाव की दृष्टि से ही होता आया है। सेनापति के बारह मासों (जो बसन्त से आरम्भ होते हैं) में यही बात पाई जाती है, पर कहीं-कहीं कवि द्वारा प्रस्तुत स्वतन्त्र चित्रण ऋतुओं के चित्र-महत्त्व में बहुत सहायक होते हैं। बारह-मासों की यह साहित्यिक परम्परा संस्कृत-काव्य के मार्ग से होती हुई समय-समय पर प्रान्तीय भाषाओं के साहित्यों को प्रभावित करती हुई, प्रबन्ध-काव्य के क्षेत्र में आज भी प्रिय विषय बनी है। 'साकेत' का बारह-मासा इस दृष्टि से हिन्दी क्षेत्र का एक उदाहरण है।

इसमें सन्देह नहीं कि हिन्दी का आदि-साहित्य लोक-भाषा की भित्ति से प्रभावित था। अतः बारह-मासी गीतों की परम्परा का लोक-साहित्य से प्रभावित होना असम्भव नहीं प्रतीत होता। अपभ्रंश की अनेक रचनाओं में जो गहरा लोक-साहित्य से प्रभावी पोषित किया गया है, वही आगे चलकर संस्कृत के मुक्तकों को प्रभावित करने में सफल हुआ। अतः इसमें सन्देह नहीं कि आधुनिक बारह-मासी परम्परा लोक-साहित्य की भूमि पर आधारित होकर विकसित हुई है।

बारह-मासी गीतों में प्रत्येक मास का वर्णन क्रम से किया जाता है। हर मास की रूपरेखा संक्षेप में ही आती है, किन्तु इस बात का अवश्य ध्यान रखा जाता है कि जिन उपकरणों से ऋतु-वर्णन की भावना की जाती है वे प्रचलित और अनुभूत हों। विरहिणी उन्हीं को लेकर अपने प्रवासी प्रियतम को स्मरण करती है। इसी प्रकार ऋतुओं पर मानवी भावों का

1 प्रकृति और हिन्दी काव्य पृ० ३०२

म्हारा प्रभुजी बिना यो कुण सोड़[1] पथारे रे
सखि, लाग्यो पोसज मास, चौंगिया फाटी रे
म्हारा किसनजी बिना यो कुण चौंगिया सिवावे[2] रे
सखि लाग्यो म्हावड मास बसन्त रितु आई रे
म्हारा प्रभुजी बिना यो कुण बसन्त रमावे[3] रे
सखि लाग्यो फागण मास होली आई रे
सखि घर-घर फागे खेलाय हरि मन्दर सूनो रे
सखि लाग्यो चैतज मास गणगोर[4] आई रे
सखि घर घर गणगोर पुजावे हरि मन्दर सूनो रे
सखि, लाग्यो बैसाख मास उन्हालो[5] आयो रे
घर-घर पंखा ढोलाय प्रभु मन्दर सूनो रे
सखि लाग्यो जेठज मास प्रभु घर आया रे
आयो आयो सै उनालो रो ओम कळेजा[6] ठूठे रे[7]

प्रस्तुत बारह-मासी में प्रत्येक मास की संक्षिप्त रूपरेखा के साथ त्यौहारों का क्रम भी मिला दिया है, जिससे ऋतुओं का साधारण चित्र प्रस्तुत हो जाता है।

कृष्ण और राधा लोक-कवियों के प्रिय नायक और नायिका हैं। इन्हीं

---

१ बिस्तर
२ सिलाना
३ रमण करे
४ गणगौर-पूजा राजस्थान और मालवा की स्त्रियों का प्रमुख त्यौहार है जिसे 'तीज' के नाम से अथवा गौरी पूजा के नाम से भी पुकारा जाता है
५ गरमी की ऋतु
६ बन्द
७ सौ० हीरादेवी से प्राप्त

के माध्यम से वे अपने जीवन की साधारण असाधारण प्रेम सम्बन्धी अनु-
भूतियों को व्यक्त करते हैं। आलम्बन कृष्ण हैं और उनके विरह में उन
राधा के अतिरिक्त उनके गोपियाँ भी हैं। सूर ने अपने 'भ्रमर-गीत'
कृष्ण के लिए गोपियों को ही रुलाया है। उद्धव का प्रसंग भी एक लोक
गीत में आया है। उसमें गोपियाँ उद्धव का नाम लेकर प्रत्येक मास
अपना दुखड़ा रोती हैं। प० रामचन्द्र शुक्ल ने सच ही कहा है कि सूरदा
में किसी चली आती हुई परम्परा का विकास मालूम होता है। यह निष्कर्ष
संकलित लोकगीतों में वर्णित प्रसंग और परम्परात्मक विषय से और भी
अधिक पुष्ट होता है।

विरह सम्बन्धी बारह-मासी गीत दो प्रकार के होते हैं—(१) जिनमें
आदि से अन्त तक वियोग ही हो, तथा (२) जिनमें अन्तिम मास में संयोग
आता है और विरहिणी को उसके संयोग का अवसर प्राप्त होता है।

ऊपर दी गई बारह-मासी दूसरे प्रकार की है।

नीचे दूसरे प्रकार की बारह-मासी उद्धृत की जा रही है जो अपनी
यात्रा के दौरान में साँवरे निवासी (म० भा०) पीराजी कनफटा बाबा द्वारा
प्राप्त कर लेखक द्वारा लिपिबद्ध की गई है। कनफटा वैष्णव-मार्गी होते हैं
तो कन-छेदी पहनने के कारण कनफटा कहलाते हैं। इनका निर्वाह माँगी
भिक्षावृत्ति और हरिभजन पर होता है। दूसरा बारह-मासी गीत इस
प्रकार चलता है—

> गिरधर असी बात बाबा गोरी आवास गुम्बद में रावरी¹
> रमझम-रमझम मेहरा बरसे कृष्ण चाँद पे लागि म्बरी
> पेहा² मेघा घुमाड़ लागिया लगत हो गई हरियाली
> चोरी³ घूम माड़ करत रही सुन रही अपना मेहा में

---

१ दौड़ी
२ मेघ
३ पपहा
४ पवरी गाय

# १२

## सती प्रथा एवं तत्सम्बन्धी लोकगीत

भारतीय इतिहास के समस्त कालों में सती प्रथा प्रत्यक्ष-अप्रत्यक्ष रूप से निरन्तर चली रही।

'सती प्रथा' शब्द से यहाँ तात्पर्य स्त्री के उस मृत्यु-उत्सव से है जिसमें वह अपने पति के शव के साथ अग्नि का आरोहण करती है अथवा उसकी मृत्यु होने पर वियोग में किसी भी प्रकार अपने प्राणों को प्रसन्नता पूर्वक त्याग देती है।

यद्यपि ऋग्वैदिक युग में सती प्रथा के प्रमाण नहीं पाए जाते, किन्तु उसके पश्चात् इस प्रथा का चलन अवश्य होने लगा। पति की मृत्यु के बाद 'पैतृकमा' की संज्ञा प्राप्त करने वाली नारी धीरे धीरे अपने अधिकार खोने लगी। अस्त-व्यस्त आर्थिक अवस्था की दयनीयता ने भारतीय नारी को घर की वस्तु-मात्र बना दिया। देश की सामाजिक एवं राजनीतिक दासता अवस्थाजन्य परिस्थितियों ने बाह्य शक्तियों से नारी की सुरक्षा के हेतु उसके प्रति शंकित नर के समस्त विचारों को दृढ़ा दिया। भारत में आने वाली अनेक जातियाँ अपनी कन्याओं का वध किया करती थीं। पूर्व प्रचलित सती-प्रथा इनके सम्पर्क से यहाँ बड़ी तेजी से पनपने लगी। मध्यकालीन युग में उसने जौहर का रूप लिया। भारतीय नारी ने उसे एक उत्सव के रूप में अपनाया। पति की मृत्यु के पश्चात् पत्नी के

अपमान और पतिता होने की सम्भावना का इस प्रकार निराकरण हो गया। सिथियों के आगमन से लगाकर अंग्रेजों के उत्थान-काल तक यह प्रथा नारी के सतत बलिदान की एक लम्बी कहानी बन गई। मृत्यु को हँसते हँसते अपनाने की यह परम्परा अपने आप में एक रहस्यमय इतिहास हो गई, जिसमें शताब्दी वर्षों की जय-पराजय एवं नारी के अजस्र अभि-गुम्फन निहित हैं।

विलियम बैंटिंक द्वारा सन् १८२६ ई० में सती-प्रथा अवैधानिक घोषित किये जाने तथा उसको रोकने के हेतु कठोर नियन्त्रणों के बाद भी गुप्त रूप से यह प्रथा इस देश में चली रही यहाँ तक कि बीसवीं शताब्दी के मध्य तक सती होने की घटनाएँ होती रहीं। अपने वंश को गौरवशाली बनाने अथवा विशेष परिस्थितियों के दबाव में आकर अनेक प्रान्तों में, मुख्य रूप से बंगाल में, कई परिवारों ने अपनी विधवाओं को बलपूर्वक अग्नि में जीवित झोंका है।

सती भारतीय नारी के लिए श्रद्धा और रहस्य का विषय है। भारतीय ग्रामीण समाज में प्रचलित अनेक लोकगीतों में इस रहस्य की हृदयस्पर्शी व्यंजना बड़ी गहराई से व्यक्त हुई है। कई गीतों में अग्नि आरोहण करने वाली विधवा के ससुराल पक्ष के परिजन अत्यन्त प्रसन्न तथा पितृ-पक्ष में माँ-बाप, भाई-बहन आदि ऐसे बिलखते व्यक्त किये गए हैं।

गीतों में निहित सती का बखान लोक प्रकृति के अनुरूप ही मिलता है। ससुराल-पक्ष में सास, ससुर, देवर, जेठ देवरानी, जेठानी, पति और पुत्र-पुत्रियाँ तथा पितृ-पक्ष में माता-पिता और भाई-बहन विशेष रूप में उल्लेखनीय परिजन हैं।

सती चिता का आरोहण करने के पूर्व सोलह शृंगार करती है। माथे पर 'मम्मर', बोरा, बाहुओं में बाजूबन्द, कलाइयों में गजरे, चूड़ा, पैरों में झाँझरिया, नेवर, गले में हँसली तथा तन पर लाल् पहनकर वह तैयार होती है। आभूषणों एवं अन्य शृंगार की वस्तुओं के नाम बोलियों के अनुसार यद्यपि बदल जाते हैं तथापि अन्तर्निहित भावों में कोई परिवर्तन

घटित नहीं होता। मालवी का एक सती-गीत लीजिए जिसमें 'साजन' (प्रियतम) से दूरी पड़ने की व्यथा राग पीलू के स्वरों में समान रूप से मालवा-भर में गाई जाती है।

साजन को डोलो॰---
माथा मे मम्मर घड़ाओ रे सेवग[1] म्हारा
साजन को डोलो चन्दन नीचे ऊभो
चन्दन नीचे ऊभो, चमेली नीचे ऊभो
साजन से बेरो[2] मती पाड़ो रे सेवग म्हारा
साजन का डोलो चन्दन नीचे ऊभो
महूमन[3] मे चुड़लो चिरावो[4] रे सेवग म्हारा
साजन को डोलो॰---
नथिया रतन जड़ाओ रे सेवग म्हारा
साजन को डोलो॰
पगल्या नेवर घड़ाओ रे सेवग म्हारा
साजन को डोलो॰ ---
चूनड़ी मे छापड़ो रंगाओ रे सेवग म्हारा
साजन को डोलो चन्दन नीचे ऊभो---

(हे मेरे परिजन, मेरे माथे के लिए मम्मर घड़ाओ। प्रियतम का डोला चन्दन के वृक्ष के नीचे खड़ा है। वह चन्दन के वृक्ष के नीचे खड़ा है, चमेली के वृक्ष के नीचे खड़ा है। प्रियतम से वियोग न होने दो, मेरे परिजन, प्रियतम का डोला चन्दन के वृक्ष के नीचे खड़ा है। मेरी कलाइयों के लिए सुहागनो, चूड़ा तैयार करो, नथिया में रत्न जड़ाओ, पगल्या एवं नेवर घड़ाओ तथा चादर रँगकर तैयार करो, मेरे परिजन प्रियतम का डोला

१ परिजन
२ वियोग
३ सुहागनें
४ चूड़ा तैयार करो

मोड़ा का बाबा बाजा बाजे घोड़ो पग को—
घरे बोड़े चढ़ी है बाग मरोड़ी म्हारी सतियार
कपिपव सेवी हिंगलाज मोटा का बाबा,
बाजा बाजे घोड़ो पग को—

(सती अग्नि-आरोहण करने के लिए प्रस्तुत है। उसने सास-ससुर को ... हुआ और माँ-बाप को रोता हुआ छोड़ दिया है। उसके सावन की 'अमरपास' (अमर-पाश अर्थात् सिराखा) बँध गई। उसने गहने-गाँठे[1] छोड़ दिए, सूतपोत छोड़ दी, तथा देवर-जेठ को भी छोड़कर बड़े की बन्नी ने अग्नि-स्नान करने के लिए घोड़े पर चढ़कर बाग मरोड़ ली।)

'कपिपव सेव्या सास-ससरा ' पंक्ति जहाँ-जहाँ भी सती के गीतों में प्रयुक्त हुई है वहाँ सामाजिक रूप से लोक प्रकृति 'ओलख-ओलखी', माँ-बाप आदि सम्बन्धियों एवं कैसे-कैसे पदार्थों का उल्लेख करने से नहीं चूकती। अभिव्यंजना की यह परम्परागत शब्दावली विशेषतः राजस्थानी गीतों से भरी है। उक्त गीत में 'सूतपोत' का उल्लेख तो स्पष्ट प्रकट करता है कि यह गीत उदयपुर से आता अथवा हुआ मालवा की भूमि में प्रचारित हुआ है। लेखक को मेवाड़ से एक ऐसा गीत मिला है जिसमें मोड़ा, रामा और गोख्या नामक स्त्रियों के सती होने के प्रसंग हैं। 'कपिपव सेव्या —' पंक्ति का प्रयोग उस गीत में भी हुआ है। अतः निश्चय ही सती के गीतों पर राजस्थानी प्रभाव अधिक है।

ग्राम सुन्दरसी ( जिला शाजापुर, मध्यप्रदेश ) ठिकाने के स्व० ठाकुर की पत्नी रानी गोपालकुँवर चालीस-पचास वर्ष पूर्व सुन्दरसी ही में सती हुई थी। इस घटना का उल्लेख समाधि-स्वरूप स्थापित की गई प्रस्तर शिला के अतिरिक्त गाँव की अपनी स्त्रियों में प्रचलित एक गीत में भी अधिक हृदयस्पर्शी ढंग से प्रस्तुत हुआ है। गीत है—

म्हारी सती माता गाँ से हुक-बाहुर बजाया[1]

---

१ गजरे

म्हारी सती माता कौन सो दियो है सैनाण[1]
को राजा की रानी कमला सूरज पै साखी सत करया
म्हारी सती माता मधारना[2] पै दूध बालक छकाया
म्हारी सती माता सिन्दूरसी में दियो है सैनाण
राजा की रानी भारना सायब[3] पै साखी सत करया, आदि

आगे की पंक्तियाँ "कम्पित सैलया…… " पंक्ति से आरम्भ होकर छूटते हुए सास-ससुर, रोते हुए माँ-बाप, सिंचित होते हुए भाव और इनकी के दूध, बिलखते-तड़पते ओबरा-ओबरी, पश्चात्ताप तथा बचने में रोते हुए बालक को छोड़ने के उल्लेख प्रस्तुत करती हैं।

लिपिबद्ध किये गए उक्त सती के गीत बहुत पुराने हैं। जिन वृद्धाओं से ये गीत प्राप्त किये गए हैं, वे पचास-साठ वर्षों से इन्हें निरन्तर गाती आ रही हैं। एक-दो वृद्धाओं ने अपनी आँखों से सती को चिता पर चढ़ते भी देखा है। समय का सूत्र बढ़ जाने पर अन्धविश्वासी एवं भावुक मस्तिष्कों द्वारा सती के लिए सत-सम्बन्धी अनेक किंवदन्तियाँ प्रचलित की जाती हैं। ऐसी किंवदन्तियाँ घटना के पुरानेपन की वृद्धि के साथ और भी अधिक बढ़ती हैं, जिससे तथ्य की खोज करना आगे चलकर एक समस्या बन जाती है।

---

१ मुकाम
२ रानी के पीहर का स्थान
३ स्वामी, प्रियतम

हैं, किन्तु अधिकांश में विमाताएँ ही क्रुद्ध और अत्याचारी चित्रित की गई हैं। सौत के चित्र भी द्वेषपूर्ण और प्रायः एकांगी हैं। सुखी परिवारों के गीतों में सास यशोदा अथवा कौशल्या जैसी सुलक्षणा एवं शान्त स्वभाव की, ननद लछमी-सी, तथा देवरानियाँ, जेठानियाँ गनगौर के झुमके-सी बताई गई हैं।[1]

बहुओं का जीवन कहीं-कहीं सुखमय है, किन्तु प्रायः अनेक परिवारों में बहुएँ श्रममय जीवन व्यतीत करती हैं। ससुराल में जहाँ जीवन नये सिरे से आरम्भ होता है, उत्साह और उमंगों की अपेक्षा उन्हें सिसुक-सिसुककर जीना पड़ता है। बहुओं ने अनेक गीतों में अपनी माताओं से बड़े ही दुःख-भरे शब्दों में ससुराल की शिकायत की है। वे अपने ससुराल के सुखी जीवन की अपेक्षा पीहर में रहना अधिक पसन्द करती हैं। ससुराल में वे कोल्हू के बैल-सी दिन-भर काम करती हैं और बात-बात पर सास-ननद के ताने सुनती हैं; जेठानियाँ हुक्म चलाया करती हैं और वे चाकरानी की तरह उनकी आज्ञाओं का पालन करती हैं।

सास का लड़ना-झगड़ना तो नित्य का कर्म है। लोकगीतों ने सास का जितना कठोर, कर्कश और रूखा चित्र उपस्थित किया है उतना अन्य का नहीं। राजस्थान में तो कहावत ही हो गई है—'फोग आलोई बळे सासू सीधी ई लड़े' अर्थात् फोग गीला हो तो भी जलता है और सास सीधी हो तो भी लड़ती है।[2] सास अपनी बहू के साथ कितना क्रूर बर्ताव करती है यह निम्न पंक्तियों में देखिए। एक बहन अपने भाई से कह रही है—

---

१ राजस्थान के ग्रामगीत—सूर्यकरण पारीक द्वारा सम्पादित
गीत ८ : 'कौसल्या सी सास मोरी' पृष्ठ १६
गीत ९ : 'सासड़ जसोदा मिली' १७
" : 'लिछमी सी नणदूली' १८
" : 'देराणी-जेठाण्याँ म्हारी
साथ गोरणाँ रो झूमको,' पृष्ठ १८

२ राजस्थान के ग्रामगीत पृष्ठ ११

हमका सिखावौं मैया सबका सिखावौं रे ना।
मैया बधि आवै पियरी रिकरिया रे ना॥
मैया छोड़ु मोंहि नवरी अरपोना रे ना।
मैया छोड़ु मोंहि गोरू चरवहवा रे ना॥
मैया छोड़ु मोंहि हकुरा बिकरिया रे ना।
मैया छोड़ु मोंहि देवरा अरपोना रे ना॥
हमका पोढ़ावौं मैया सबका परिहरावौं रे ना।
मैया बधि आवै चलरी तुगरिया रे ना॥
मैया छाड़ु मोंहि ननदी छोरुमिया रे ना।
मैया छोड़ु मोंहि देवरा अछोरिया रे ना॥
सासु आँची भरि बसना मँगावैं रे ना।
सासु पनिया पताल से भरावैं रे ना॥[1]

सास ने अनेक घरों में बहुओं का जीवन अभिशाप बना रखा है। नीची जातियों के गीतों में सास के अत्याचार तो खुल कर गाये गए हैं। स्त्रियाँ चक्की चलाते हुए अथवा खेत में अन्य काम करते हुए अपने दुखी जीवन की व्यथाएँ गाया करती हैं। बहुओं ने सास ननद, जेठानियों अथवा देवरानियों का जो अध्ययन अपनी बुद्धि और अनुभव से किया है, वह पक्षपातपूर्ण होने पर भी यथार्थ की सीमा से परे नहीं हो पाता है। एक बहू ने अपने परिवार की तीन स्त्रियों के सम्बन्ध में गाया है—

*सास*

सासु मोरे ए भइया तुरिया बोलरिया रे ना।
भइया मूँहवा में जहर के गोलिया रे ना॥

(हे भाई, सास की तुरिया बोलती है, लेकिन उसके मुँह में जहर

1 जौनपुर जिले के एक गीत की पंक्तियाँ—'हमारा ग्राम-साहित्य', पृष्ठ १११।

की गाँठ है।)[1]

*जेठानी*

> जेठानी तो ए महुआ कारी बदरिया रे ना।
> महुआ छिन बरसै छिन घाम रे ना॥

(हे माई, जेठानी तो काली घटा है। क्षण-भर में बरसती है, क्षण-भर में घाम हो जाती है।)[2]

*देवरानी*

> देवरानी महुआ कोने कै बिजुरिया रे ना।
> महुआ छिन निकरै छिन पैठे रे ना॥

(हे माई, देवरानी कोने की बिजली है, कभी बाहर निकलती है, कभी भीतर जा बैठती है।)[3]

ऐसा प्रतीत होता है मानो बहू घरों में मूक पशु की भाँति सब कुछ सहन किये चली जा रही है। कभी सामने बोलती नहीं। कभी कोई अपने गाँव का नाते-रिश्ते का व्यक्ति आ जाता है तो वह वर्षों से रुका हुआ अपना दुखड़ा सुना देती है। यह दुखड़ा वह अपने तक ही रखने के लिए आग्रह करती है। मायके का जहाँ प्रश्न आता है, वहाँ वह अपना दुख प्रकट होने देना अपना अपमान समझती है। वह भाई को अपना दुख सुनाकर उसे अपनी गाँठ में बाँध लेने की सलाह देती है। इसी प्रकार भावज भी ननद से उसी प्रकार दूर रहना चाहती है। जहाँ एक ओर ननद मन की कोमल है, वहाँ दूसरी ओर वह भावज के द्वेष का शिकार भी है। 'सोहर' के गीतों में ननद-भौजाई के ताने हैं और पुत्र-जन्म की आड़ में वह अनेक प्रकार के पिछले राग द्वेषों को तृप्त करना चाहती है। मालवा के एक

---

१ 'हमारा ग्राम-साहित्य', पृष्ठ [illegible]
२ 'हमारा ग्राम-साहित्य' पृष्ठ १२०
३ 'हमारा ग्राम-साहित्य', पृष्ठ १२०

'घुघरी' गीत में भावज भावन को ननद के घर घुघरी न देने की आज्ञा देती है, किन्तु भावन भूख से घुघरी दे चुकी थी। भावज अपने पति से घुघरी वापस लाने की प्रार्थना करती है और बेचारा पति मजबूर होकर बहन के घर आधी रात को घुघरी लेने जाता है। 'मामेरा' अथवा 'भाथा' के गीतों में भावज गहने बेचकर अपना सम्मान रखना चाहती है—

मत जिन जानो ननदी कि भौजी दुखित भईं।
केसरों में नाके के केसरिया पियरिया पहिने मनहोईं ॥

(हे ननद, ऐसा न समझना कि भावज दुख में है। मैं अपने नाक की केसर बेचकर भी पीली साड़ी लेकर आती हूँ।)[1]

हिन्दू परिवारों में बेटी की विदा के गीतों द्वारा हृदय-द्रावक दृश्य उपस्थित हुए हैं। बालकपन से घर में रमी हुई बेटी क्षण-भर में दूसरे की होकर विदा होने लगती है। लड़की का जन्म मानो एक दुख का कारण हो जाता है। यौवन के आते ही वह अपने ही पिता के घर पराई-सी हो जाती है। फिर अपने घर में बड़-नड़ बातें। माँ ने मानो पाल-पोसकर इसीलिए बड़ा किया कि दूसरे के हवाले कर दिया जाय।

मैं हूँ अम्मा तेरी गाय की बछिया
जित मोड़े उत जाय।[2]

गाय की बछिया की यह उपमा तो कहीं-कहीं नारी के सम्पूर्ण जीवन की उपमा बन जाती है। कन्या घर की पाली-पोसी कोयल अथवा चिड़िया होती है, जो बड़ी होने पर उड़ जाती है। वह है 'कुलंग पक्षी की तरह, जिसके भाग्य में भी जन्मभूमि में रहना नहीं बदा।'[3] ब्याह होने पर वर के घर की स्त्रियाँ बहू को ताने देने और उस पर व्यंग्य करने से नहीं चूकतीं। वे हँसी-हँसी में गा देती हैं—

---

1 'हमारा ग्राम-साहित्य' पृष्ठ ११
2 'राजस्थानी ग्रामगीत', पृष्ठ ४
3 'देसां ही में हूँ क्यों परदेसां मेरा वास बे परदेसां मेरा वास

की गाँठ है।)[1]

*जेठानी*

जेठानी तो ए भइया कारी बदरिया रे ना।
भइया छिन बरसे छिन घाम रे ना॥

(हे भाई, जेठानी तो काली घटा है। क्षण-भर में बरसती है, क्षण-भर में घाम हो जाती है।)[2]

*देवरानी*

देवरानी भइया कोने के बिलरिया रे ना।
भइया छिन निकसै छिन पैठे रे ना॥

(हे भाई, देवरानी कोने की बिल्ली है कभी बाहर निकलती है, कभी भीतर जा बैठती है।)[3]

ऐसा प्रतीत होता है मानो बहू घरों में मूक पशु की भाँति सब कुछ सहन किये चली जा रही है। कभी सामने बोलती नहीं। कभी कोई अपने गाँव का नाते-रिश्ते का व्यक्ति आ जाता है तो वह वर्षों से दबा हुआ अपना दुखड़ा सुना देती है। वह दुखड़ा वह अपनी तक ही रखने के लिए आग्रह करती है। मायके का जहाँ प्रश्न आता है, वहाँ वह अपना दुख प्रकट होने देना अपना अपमान समझती है। वह भाई को अपना दुख सुनाकर उसे अपनी गाँठ में बाँध लेने की सलाह देती है। इसी प्रकार भावज भी ननद से उसी प्रकार दूर रहना चाहती है। जहाँ एक ओर ननद मन की कोमल है, वहाँ दूसरी ओर वह भावज के द्वेष का शिकार भी है। 'सोहर' के गीतों में ननद-भौजाई के ताने हैं और पुत्र-जन्म की आड़ में वह अनेक प्रकार के पिछले राग द्वेषों को तुष्ट करना चाहती है। मातृत्व के एक

---

१ 'हमारा ग्राम-साहित्य' पृष्ठ १२०

२ 'हमारा ग्राम-साहित्य', पृष्ठ १२०

३. 'हमारा ग्राम-साहित्य', पृष्ठ १२

१ 'घुघरी' गीत में माता भावज को ननद के घर घुघरी न देने की आज्ञा देती है, किन्तु भावज मुख से घुघरी दे चुकी थी। भावज अपने पति से घुघरी वापस लाने की प्रार्थना करती है और बेचारा पति मजबूर होकर बहन के घर आधी रात को घुघरी लेने जाता है। 'मामेरा' अथवा 'भाता' के गीतों में भावज गहने बेचकर अपना सम्मान रखना चाहती है—

मत जिन जाणो नणदी कि भौजी दुखित भई।
बेसली में बाले के केसरिया पिचरिया जैसे पकड़ेहँ॥

(हे ननद, ऐसा न समझना कि भावज दुख में है। मैं अपने नाक की बेसर बेचकर भी पीली साड़ी लेकर आती हूँ।)[१]

हिन्दू परिवारों में बेटी की विदा के गीतों द्वारा हृदय-द्रावक दृश्य उपस्थित हुए हैं। बालपन से घर में पली हुई बेटी क्षण-भर में दूसरे की होकर विदा होने लगती है। लड़की का जन्म मानो एक दुख का कारण हो जाता है। यौवन के आते ही वह अपने ही पिता के घर पराई-सी हो जाती है। फिर क्यों घर में भार-सा बाँधे। माँ ने मानो पाल-पोसकर इसी लिए बड़ा किया कि दूसरे के हवाले कर दिया जाय।

मैं हूँ अम्मा तेरी बाग की चिड़िया
जिस भोरे उड़ जाय।[२]

बाग की चिड़िया की यह उपमा तो कहीं-कहीं नारी के सम्पूर्ण जीवन की उपमा बन जाती है। कन्या घर की पाली-पोसी कोयल अथवा चिड़िया होती है, जो बड़ी होने पर उड़ जाती है। वह है 'कुलंग पक्षी की तरह, जिसके भाग्य में भी जन्मभूमि में रहना नहीं बदा।'[३] ब्याह होने पर घर के घर भी स्त्रियाँ बहू को ताने देने और उस पर व्यंग्य करने से नहीं चूकतीं। वे हँसी-हँसी में गा देती हैं—

१ 'हमारा ग्राम-साहित्य' पृष्ठ ११

२ 'राजस्थानी ग्रामगीत', पृष्ठ ४

३ 'डारों ही मैं कूँजड़ी परदेसाँ मेरा वास वे परदेसाँ मेरा वास'

—पंजाबी गीत

पड़ी कप्पर पड़ी, चौधरी पूछी क्यूँ एतनी पेची

(पिता ने वधू का विवाह इतनी बड़ी करके क्यों किया !) अथवा 'ननदी का जन्म किसी अँधेरी रात में हुआ था !' (अर्थात् वह समझती नहीं है।)[1] साथ ही अन्य गीतों में बहुओं ने सास का मजाक उड़ाने में कसर नहीं रखी। पंजाबी बहुओं ने अपनी अक्खड़तापूर्वक कहा है—

कोठी हेठ पसेरा निकल्ल सस्सड़िए घर मेरा
खा बचा खचेरा दुख रैहदा खूँदा मेरा

(कोठी के नीचे पाँच सेर का बाट है। हे सास, तू बाहर निकल, अब यह घर मेरा है। तू बहुतेरा खा चुकी, अब बचा-खुचा मेरा है।)

भारतीय नारी के जितने भी चित्र लोकगीतों में पाये जाते हैं, वे निस्सन्देह आधुनिक कविता अथवा गद्य द्वारा प्रस्तुत चित्रों की अपेक्षा कहीं अधिक सच्चे हैं। शरत् ने मध्यवर्गीय बंगाली परिवारों की नारियों के चित्रण में सफलता पाई है, किन्तु उनकी लेखनी भी मोहक लोकगीतकारों की गेय पंक्तियों के सीधे-सादे चित्रों के सामने हार मान गई।

भारतीय नारी सदा ही कर्म-व्यस्त रहती है। लोकगीत उसकी व्यस्तता को उभारने में चुप नहीं हैं। ससुराल जाती हुई बेटी को विदा करते हुए माँ अनेक आशीर्वादों के साथ यह भी कहती है—

चूल्हे री आग परींडे रो पाणी कदे न दे सेवरणे दे
पड़ोसणां री सीख न लीजे सासू रो हुकम बजाइजे

(बेटी चूल्हे की आग और पानी—घर का पानी—कभी समाप्त न होने देना। पड़ोसियों की सीख न लेना, सास का हुक्म बजाना।)[2]

शृंगार-पक्ष के गीतों में नारी के भावों की जैसी हृदय-स्पर्शी अभिव्यंजना व्यक्त हुई है, वैसी कम देखने में आती है। नारी का विरह स्थान-स्थान पर हृदय में टीस पैदा करता है। प्रियतम चाहे राजा है और वह रानी, पर वियोग की अवस्था में दोनों दुखी हैं। कहीं कोई पथिक दुखी है, पर

१ पंजाबी गीत, पं० सन्तराम
२ 'राजस्थानी ग्रामगीत', पृष्ठ १२

उसका पति वृद्ध अथवा बालक है। बूढ़ा किसी के भी मन का बवाल है, जो किसी के माथे की टिकुली देख जल उठता है।[१] और किसी का बालम छोटा है, जिसे उँगली पकड़कर पत्नी बाजार ले जाती है और बेचारी जिसके युवा होने के दिन गिन रही है।[२] एक ओर यह दशा है तो दूसरी ओर वियोग से अपने आपको मिटा देने की साध है। देखिए बुलन्द शहर के चमारों के एक गीत की निम्न पंक्तियों में कितना सुन्दर भाव है—

जो मैं ऐसा जानूँ मेरे हरि तज जायेंगे
बत्ती नैनन का सुरमा कर डोरे में लग रहती॥

एक नेपाली वियोगिन अपने मन की बात मन ही-मन में न रख सकी है—

स्वर्ग के भरि नौलाख तारा
म गन्न सक्दी न
पेट को कुरा मुखै मा आइपुग्‍यो
म सहन सक्दी न
(आकाश पर जो लाख तारे भरे हैं, मैं उन्हें गिन नहीं सकती। पेट की बात मुख पर आयी है, मैं उसे सह नहीं सकती।)[३]

इससे इन्कार नहीं किया जा सकता कि लोकगीत की नारी अपनी रूपश्री और भावनाओं में स्वस्थ एवं परिपूर्ण है। दुःख और सुख दोनों की सीमा पर खड़ी हुई वह अपना जीवन व्यतीत करते हुए जिता रही है। उसका अपना स्वाभिमान जितना बढ़ा-चढ़ा है, उतना ही उसका त्याग है। उसके बालिका, युवती, प्रौढ़ा और वृद्धा के विभिन्न रूप अपनी-अपनी सीमाओं में पूर्ण हैं। अन्त में परिचय हजारीप्रसाद द्विवेदी के शब्दों में लोकगीतों की 'एक-एक गृह के शिखर पर दीपशिखा की सी-सी' सुन्दाएँ, सारिकाएँ

---

१ 'बुढ़वा मोरे त्रिपक करनिया, टिकुली देख जरि जाय
२ हमारा ग्राम साहित्य पृष्ठ १६१
३. हमारा ग्राम साहित्य पृष्ठ १६१
४ 'धरती गाती है' देवेन्द्र सत्यार्थी, पृष्ठ १६१

मोती बाई ने चमवा बाम्या
बाबूलो जलकारे जी
कबीर बाबूता म्हारा माई मिरा से केवासे
माई मिरा की सावर रायी
साठी कामल गावे जी (उज्जैन जिले में प्रचलित)

नर्मदा उपत्यका के लोकगीत-साहित्य का विस्तार उल्लेखनीय है। सं
में हम उसे निम्न रूप में विभाजित कर सकते हैं—

प्रबन्ध गीत—कृष्णावतारी कथा, पण्डव कथा, अभिमन्यु क
चन्द्रहास, नरसी मेहता, मंथी पंवार (ध्रुव पंवार), सिलमा, बाबव रा
रामामसाद, पन्ना बाद, नागजी, ग्यारस, आदि।

मुक्तक गीत—भरथरी वैराग, मृत्यु गीत, किसा भाव के गीत, गो
चन्द, बसाह के गीत, कबीरा, तुलसी, कमाल, उमासू, मास-विशेष
सम्बन्धित गीत, छावनियाँ, गरबी, पंवाड़े, नाथियों के गीत, आदि।

स्त्रियों के गीत—होली, गनगौर, रखवाई, जन्म के गीत, विवाह
गीत, माना महाराज, स्तुति गीत, चन्द्रसखी के भजन, मीरा की चुनर गा
गीत, ढूँढ़ा, सास-ननद के गीत, गौना, विदाई, गरबी के गीत, स्नान
गीत, आदि।

बच्चों के गीत—शाला मंगली (मालवा कुरता), गोप्पो, संजा, देर
माता, पटोद्।

प्रबन्ध गीतों में मंथी पंवार धारा नगर का ध्रुव सम्बन्धी वीर का
है। उसका गोठों से युद्ध-वर्णन विषय और अनेक घटनाओं से युक्त उ
प्रबन्ध प्रायः बरसात के दिनों में गाया जाता है जिसकी स्थायी टेक है—

धन रे सुरमा
धन थारी माता बुलारे
राखी को बायो पु भार
क्यों बच देसी माता चोसक चोमदी
भैरव की कालोमाल कपणा विन्दु

'मिसना' गोपालक जातियों का गद्य-गीतात्मक प्रबन्ध है। एक माली को महादेव की कृपा से मिसना नामक पुत्र प्राप्त हुआ था। उसके जन्म लेते ही राजा के नगारे औंधे हो गए। बालक मिसना का जीवन युद्ध से आरम्भ हुआ। वह मालवा तक में राजा मोरध्वज से लड़ा। अन्त में उसकी कन्या से विवाह कर अपने जन्म-स्थान पर लौटा। गवली, मारवाड़, गूजर आदि जातियों में मिसना का प्रचार बहुत है। गूजर 'हीरा' (हीर) भी गाते हैं। 'कान्हा रानी' का प्रचार भी गोप प्रबंधों के साथ निमाड़ में है। धार्मिक प्रबन्धों में 'ब्याहलो' मालवा की तरह समस्त उपत्यका में प्रचलित है।

इसमें सन्देह नहीं कि नर्मदा-उपत्यका के जीवन में लोक-संगीत गहराई से समाया हुआ है। गाने का श्रीगणेश 'चाको माटो लगाने' कहकर किया जाता है। चौपाल अथवा रवाई में मण्डलियाँ जम जाती हैं। 'माटा लगाने' से तात्पर्य मृदंग के एक ओर पोत दुरुस्त करने के लिए आटा 'चोपड़ने' से है। मृदंग के बजने से गीतों का मुखर होना सहज ही सम्भव हो जाता है। मृदंग के अतिरिक्त डफ, मंजीरे और ढोलक का प्रयोग गायक-मंडलियों में किया जाता है। स्त्रियाँ बिना वाद्य के गाती हैं। क्योंकि उनके गीतों का सम्बन्ध रीति रिवाज से अधिक है, इसलिए वे परम्परागत भी अधिक होते हैं। उनमें स्थिरत्व का तत्व होता है।

नर्मदा-उपत्यका के मृत्यु-गीत विशेष उल्लेखनीय हैं। आत्मा-परमात्मा के एकीकरण के भावों से ओतप्रोत मृत्यु-गीत निमाड़ी बोली में 'मसाण्या गीत' कहलाते हैं। मृत शरीर के पास बैठकर गायक-दल दाह-संस्कार समाप्त होने तक इन्हें गाता रहता है। केवल युवा पुरुष अथवा नारी की मृत्यु पर इन्हें नहीं गाया जाता। मृत्यु-गीत वस्तुतः आध्यात्मिक, विरागी और सांसारिक शोक से ऊपर उठाने वाले भावों से समृद्ध हैं। इन्हें मृदंग के साथ सामूहिक रूप से गाया जाता है। उदाहरणार्थ एक मृत्यु-गीत लीजिए—

आयो आयो रे परिमल को
यो सावरिया का आया

आवो आवो रे परिन्दा को

आवो म्हारा साँस की सई होय
अरे अपना म्हायला आवे
अरे कई देवा मन्दिर सिंहासो
आवो आवो रे परिन्दा को

आवो म्हारा साँस की सई होय
अरे अपना आवो गुरु आवा
कई गुरु म्हा कई गुरु कवो
मोतियन मोण पुराओ
आवो आवो रे परिन्दा को

आवो म्हारी साँस की सई होय
अरे आसी बाग लगाई
चंपा चमेली होय मोगरा
अरे आसो बाग लगावो
आवो आवो रे परिन्दा को

आवो म्हारी साँस की सई होय
अरे काली चोली सिवाली
कई रे सीया कई सीवता
अरे देवा अंग लगावो
आवो आवो रे परिन्दा को

मृत्यु-गीतों के ऊपर मध्यकालीन साधना की छाप स्पष्ट है। नाथपंथियों की शब्दावली का प्रयोग इन गीतों में क्रमशः ११वीं शताब्दी के बाद हुआ। कबीर की छाप भी मृत्यु-गीतों में मिल जाती है, जिनमें कबीर के माया-मोह से ऊपर उठे हुए व्यक्तित्व का लोक-जीवन पर प्रभाव

जा मर बैकुण्ठ जावे ।

( विरमच ओंकार, बोरखा से प्राप्त )

नर्मदा-उपत्यका के संगीत में भारती, ख्याल गरबी, लावनी और पवाड़ा की धुनें प्रचुरता में उल्लेखनीय हैं । भुजनों के गीत प्रायः प्रासंगिक या बैठकी होते हैं, जो 'पहिमाड़े' से आरम्भ होकर 'दौड़' या 'उड़ान' में आ जाते हैं । 'लावनी' और 'पवाड़े' का प्रभाव महाराष्ट्र से और गरबी का गुजरात से उपत्यका में प्रचारित हुआ है । भजनों में 'मारूड़ी', 'चौपाला' और 'हरप' के भजनों की अलग अलग शैलें हैं । डुंगरी रंगत, बड़ी रंगत, छोटी रंगत, आड़ी और खड़ी रंगतें अलग-अलग लोक-संगीत के गाने की पद्धति को व्यक्त करती हैं । गरबी के भी विभिन्न प्रकार हैं जिन्हें चार पाई, दो पाई, डेढ़ पाई और एक पाई के छन्दों में बाँधा जा सकता है ।

'कलगी-तुर्रे' का उल्लेख करना आवश्यक नहीं, क्योंकि यह बुद्धि परक छन्द कौशल को प्रकट करने का एक ऐसा क्षेत्र है जिसमें दो दलों की संगीतमय शास्त्रीय टक्करें होती हैं । 'कलगी-तुर्रा' शक्ति के उपासक का दल होता है और 'तुर्रा' शिव के । 'कलगी-तुर्रा' प्रतिस्पर्धात्मक अवस्था में विकसित हुआ वह संगीत है जो राजस्थान और मालवा तक में मिलता है । इसे हमें लोक-संगीत से थोड़ा उठा हुआ मानना चाहिए, क्योंकि झूलनी, अधर एकपदी, तिपाई, चौपाई, भुजंग, अमरसी, झड़, झड़पो, सिन्धी, बहरतबील, लम्बा, छेद, पूरा, आदि छन्द प्रकारों का प्रयोग उसके विकास पर प्रकाश डालता है ।

नर्मदा-उपत्यका की उपज अच्छी है । जमीन न काली है और न भूरी, यद्यपि 'काकड़ी' और 'माळवी' उसके दो प्रकार प्रख्यात हैं । लोगों के पास खेती के औज़ार पुराने ढंग के हैं । उपत्यका के बैल 'होल बाबरे' होते हैं अर्थात् स्वर्ण और काले सफ़ेद रंग की मिलावट वाले । किसान पुरुष सफ़ेद रंग पसन्द करता है । वह कुरता या 'झूला' पहनता है तथा सिर पर लाल या पीली पगड़ी बाँधता है । स्त्रियाँ घाघरा और लुगड़ा पहनती हैं । वक्ष पर काँचली पहनती हैं । कुनबी, मारवाड़, राजपूत, मंडे,

अहीर आदि जातियों की स्त्रियाँ 'फाया' लगाती हैं। उन्हें लाल रंग से विशेष चाव है। उनकी पसन्द, गहने और वस्त्रों का उल्लेख गीतों में बिखरे पड़े हैं।

नर्मदा-उपत्यका मानव-विकास के इतिहास में उल्लेखनीय स्थान है। इसी प्रकार अपने लोक-साहित्य, संगीत और लोक-नृत्यों में भी वह समृद्ध एवं परिपूर्ण है।

# १५

## मध्य-भारतीय भीलों के विवाह-गीत

मध्य भारत, खानदेश, गुजरात, राजस्थान और मध्यप्रदेश के वनों और पहाड़ों में बसने वाली आदिवासी जातियों में भील एक साहसी और स्वच्छ ढंग की मजबूत कौम है। काला रंग, इकहरा शरीर और फुर्तीली चाल तथा हाथ में धनुष-बाण इनकी विशेषताएँ हैं। इसमें सन्देह नहीं कि यह जाति अत्यन्त प्राचीन है। महाभारत, रामायण, कथासरित्सागर एवं अन्य भारतीय ग्रन्थों में उपलब्ध 'भिल्ल' विषयक उल्लेख इसे अमर ही प्रमाणित करते हैं। यद्यपि कतिपय विद्वानों ने इन्हें शक और सीदियन जाति के मिश्रण से बनी जाति बताया है, पर नवीनतम खोजों से यह धारणा निर्मूल हो चुकी है।

भील जाति कई उपजातियों में विभक्त है। अन्ध-विश्वासों और रूढ़ियों से ग्रस्त होकर भी यह निर्भय, स्वाभिमानिनी और धैर्य-शील है। इनके विषय में विभिन्न विशेषताओं का उल्लेख न करते हुए केवल विवाह एवं विवाह-गीत का ही यहाँ संक्षेप में परिचय दिया जा रहा है।

*'बाव' (विवाह)*

भीलों में तीन प्रकार के विवाह प्रचलित हैं—

(क) वर-पक्ष के लोग कन्या-पक्ष के यहाँ जाकर विवाह निश्चित करते

। यह साधारण तथा प्रचलित स्वरूप है।

*गड़ी*

मा) दारिद्र्य के कारण, आर्थिक सामर्थ्य के अभाव में वर-सहित कुछ
क्ति कन्या के यहाँ जाते हैं तथा मामूली रीतियों को सम्पन्न करके उसे
वीन वस्त्र (पोशाक) पहनाकर वर-वधू दोनों को लिवा लाते हैं। इसे
ुगड़ो' प्रथा कहते हैं।

*झगड़ो*

(इ) तीसरी प्रथा 'झगड़ो देणो' कहलाती है। लड़का यदि लड़की को
भगाकर अपने घर ले जाय तो लड़की वाले 'झगड़ा' खड़ा करते हैं। उस
समय लड़के का पिता लड़की वालों की माँगों को स्वीकार करके 'झगड़ा'
समाप्त करता है। 'झगड़ा' तोड़ने की क्रिया लड़के और लड़की के पिता
एक लकड़ी को दोनों ओर से पकड़कर उसे एक ही झटके में तोड़कर व्यक्त
करते हैं। इससे आपसी झगड़ा समाप्त समझा जाता है।

यदि 'झगड़ा' सुलझने में लड़की को भगाने वाला व्यक्ति तैयार नहीं
होता है तो सामूहिक प्रणाली से लड़के को लड़की का दूध पीने के लिए
मजबूर किया जाता है अर्थात् दूध पीकर वह सिद्ध करे कि जिस लड़की को
वह लाया है माँ के समान है। पर ऐसी स्थिति बहुत कम आती है।
झगड़ा समाप्त करने के लिए जो 'रकम' माँगी जाती है वह 'विक्त'
( दण्ड ) कहलाती है। 'विक्त' देने पर भी लग्नपात्र के लिए व्यक्ति को
मजबूर किया जाता है जिससे कि लड़की को किसी अन्य के साथ ब्याहने
पर कौमार्य का प्रमाण बना रहे। झगड़ा तोड़ने की 'रकम' लेकर लड़की
वाला, मध्यस्थ व्यक्तियों को 'मद' (शराब) पिलाता है और उस 'रकम' से
लड़की के लिए आभूषण बनवा देता है।

*'सेड़ा-देव' की पूजा*

विवाह का आरम्भ 'सेड़ा-देव' (ग्राम के सीमावर्ती देवता) की पूजा से

होता है। यह पूजा साँझ के समय वर और वधू-पक्ष के लोग अपने-अपने स्थानों पर 'मातकर' के हाथों से सम्पन्न करते हैं। पूजा में पका हुआ दलिया, चावल, 'कपसी' (चूड़ियाँ), टीकी, कपास की आँटी तथा सिन्दूर आदि चढ़ाया जाता है। पूजा 'मातकर' जाति का पुरुष ही करता है, स्त्री नहीं। 'मातकर' ही मीणों में निमन्त्रण देने से लगाकर अन्य सभी कार्य करता है, जो साधारण भारतीय समाज में नाई को करना पड़ता है।

*मुर्गी की स्वीकृति*

निम्नस्तर मीणों के विवाह वाले घरों में मुर्गी खिलाई जाती है। मीणा और भिलाला दोनों का विश्वास है कि मुर्गे अथवा मुर्गी को उनकी स्वीकृति के बिना नहीं काटते। काटने के पूर्व उनके माथे पर पानी की धार डाली जाती है। पानी को हटाने के लिए मुर्गा अथवा मुर्गी स्वाभाविक रूप से अपनी गरदन हिलाते हैं। गरदन का यह स्वभावगत व्यापार ही मीणों के लिए स्वीकृति का संकेत है। उसे 'हाँ' समझकर वे प्रसन्नतापूर्वक 'दराँत' से गरदन पर वार करते हैं।

*देवत' (दावत)*

विवाह करवाने के लिए इन्हें ब्राह्मणों की आवश्यकता नहीं। 'गिर री' तथा 'देवत' (दावत) से विवाह आरम्भ होता है। उसमें खिचड़ी और शराब की व्यवस्था की जाती है। यों विवाह के पूर्व लड़के और लड़की को किसी हाट-बाजार में एक-दूसरे से पहचनवा दिया जाता है। दोनों ओर से पसन्दगी को अवश्य महत्त्व दिया जाता है। मुहूर्त इनमें कोई भी नहीं निकालता। दोनों पक्ष के लोग जो दिन निश्चित कर लें वही दिन मुहूर्त मान लिया जाता है।

मीणों में एक ही गोत्र में विवाह वर्ज्य है। 'भाना-भाग्य' एक गोत्र में सम्भव है। भिलालों में जो 'चारण्या' गोत्र के होते हैं वे 'मालावा' कहाते । वर-पक्ष के लोग बरात ले जाते समय 'चौंकड़' पर कुम्हार रखकर

# १६

## घुमन्तु कजरों के लोकगीत

**परिचय**

भारतवर्ष में ऐसी अनेक जातियाँ हैं जिनके इतिहास की कड़ियाँ बीते हुए समय की गहराई में कहीं लुप्त हो गई हैं। ऐसी स्थिति में दन्तकथाएँ अथवा परम्परागत मौखिक साहित्य एवं रीति रिवाजों के सहारे उनके विच्छिन्न सम्बन्धों को कहीं-कहीं जोड़कर अनुमानित निष्कर्षों पर पहुँचने के लिए पिछली शताब्दी से ही प्रयास चल रहे हैं। वे जातियाँ, जिनका इतिहास मात्र संदिग्ध है एवं जिनमें कई विचित्र प्रथाओं और प्रवृत्तियों का प्रचलन है, समाज-शास्त्रियों तथा नृतत्वविदों के लिए विशेष अध्ययन की सामग्री बन गई हैं। सुदूर इतिहास के गर्भ में किन्हीं कारणों से जिन जातियों का सम्पर्क अपने स्थान से छूट गया है अथवा जिनकी जीविका के साधन नष्ट हो गए हैं वे क्रमशः अराजकतावादी गिरोहों के रूप में जगह जगह फिरने लगीं। परिस्थितियों में परिवर्तन न होने से उनमें चोरी, डकैती, लूटमार आदि अपराधी प्रवृत्तियों का समावेश हो गया। भारतीय शासन की जाति-सूची में ऐसी जातियों को जरायमपेशा घोषित किया गया।

जरायमपेशा जातियाँ सम्पूर्ण भारतवर्ष में पाई जाती हैं। अकेले मध्य-वर्ती भारत में बंजारे, सांसिये, मोघिये, साँसी, मीना, कंजर, आदि कितनी ही ऐसी जातियाँ हैं जिनका जीवन अपराधमय प्रवृत्तियों से भरा है।

कंजर इनमें सबसे अधिक अपराधी प्रवृत्तियों वाली जाति है जो उत्तर भारत में आज भी स्थान-स्थान पर घूमती पाई जाती है। अपराध कंजरों का मुख्य है। इनकी सबसे बड़ी विशेषता यही है कि स्त्रियाँ मुसलमानियों जैसे वस्त्र पहनती हैं और पुरुष मध्यवर्ती भारतीय ग्रामीणों जैसे। यह जाति वर्षों से घुमन्तू जीवन व्यतीत कर रही है और अब पिछले कुछ वर्षों से गाँवों के पास स्थायी डेरे डालकर बसने का प्रयत्न कर रही है। ऐसे डेरों पर शासन की कड़ी निगाह रहती है। डेरों की बनावट अस्थायी रूप से बसे हुए किसी गाँव से कम नहीं होती।

कंजर राजस्थान, मेवाड़, मध्य प्रदेश आदि भागों में विशेष रूप से मिलते हैं। इसका कारण स्पष्ट रूप से यही है कि इनका सम्बन्ध मेवाड़ राजस्थान से बाहर नहीं है। इनके अनुसार गूजरों के ये मंगत हैं। प्राप्त दन्तकथाओं से प्रकट है कि नवागत गूजरों के मालवा में आने पर उनके साथ ये लोग भी चले आए। यद्यपि इनके गोत्र राजपूतों से मिलते हैं, तथापि इनका धन्धा गूजरों के यहाँ ढोलक बजाकर गाना और शारीरिक करतब दिखाना-मात्र था। इससे यह भी अनुमान लगाया जाता है कि राजपूतों में परम्परा से प्रचलित विवाहविधि के कभी ये शिकार हुए और फिर उन्हीं के रक्त से अपना सम्बन्ध प्रकट करने में ये अपना गौरव समझने लगे। जो हो, आज यह जाति अपराधी है; शारीरिक करतब दिखाना अब केवल नाम-मात्र के लिए इनमें शेष है।

शासन की दृष्टि में आ जाने के पश्चात् इस जाति का शोषण आरम्भ हुआ। यद्यपि शासन ने इसे पिछले कई वर्षों पूर्व बसाने का प्रयत्न किया था, तथापि दोष और तर्क होने के कारण किसी भी भारतीय सरकार ने इस विचार को गम्भीरतापूर्वक कार्यान्वित करने में योग नहीं दिया। ऐसी स्थिति में छोटी रियासतों और ठिकानों ने इसे अपनी-अपनी सीमा में बसने-मात्र की सुविधाएँ दीं जो कि आन्तरिक रूप से इस शर्त पर थीं कि वे अपनी सीमा के बाहर चोरी करें या लूटें, पर जो कुछ हस्तगत करें उसमें कुछ भाग उन्हें भी प्रदान करते रहें। अतः अप्रत्यक्ष रूप से शासन

ने ही इस जाति की अपराधी प्रवृत्तियों को प्रोत्साहित किया।

कंजरों के गीत

कंजरों के गीतों और नृत्यों में वे सभी प्रवृत्तियाँ, प्रथाएँ, विश्वास और संस्कार परिलक्षित होते हैं जिनका जीवन से निकट का सम्बन्ध है। छोटे मोटे थानेदारों और जेलवालों द्वारा उन्हें कैसा कष्ट दिया जाता है, इसका संकेत विवाह के एक गीत में देखिए—

'बिना'

कहाँ चालण्या रे राई[1] बेटा
कलाकसाठी[2] दुपार्या में—कहाँ चालण्या रे
म्हारा दादा का लेख्या कागद म्हार आया रे
म्हारा काका रा लेख्या कागद म्हार आया रे
म्हारा मामा रा लेख्या कागद म्हार आया रे
म्हारा मोटा वीरा रा लेख्या कागद म्हार आया रे
धीरे बोल ए बालक बेमदी[4]—धीरे बोल
सिन्दूरसी को थानेदार मुने कैद देसी रे
सिन्दूरसी का मुन्शी मुने कैद देसी रे
सागवाड़ा को कोतवाल मुने कैद देसी रे
धीरे बोल ए बालक बेमदी—धीरे बोल

(कहाँ चले रे राय बेटे, इस कलाकसाठी दूर (तेज) दुपहरी में कहाँ चले रे! तेरे दादा का लिखा हुआ पत्र आया था, तेरे काका का लिखा हुआ पत्र मुझे आया था, तेरे मामा का लिखा हुआ पत्र मुझे आया था, तेरे बड़े भाई का लिखा हुआ पत्र मुझे आया था। धीरे बोल ए बालक

---

१ राय
२. तेज
३. बड़ा
४ बावरी, दुल्हन

दुलहन धीरे बोल। सुन्दरसी का थानेदार सुनेगा तो दंड लेगा, सुन्दरसी मुन्शी सुनेगा तो दंड लेगा, शाजापुर का कोतवाल सुनेगा तो दंड ले धीरे बोल ए नासमझ दुलहन धीरे बोल।)

यह गीत मध्य भारत के शाजापुर जिले के ग्राम सुन्दरसी से प्र किया गया है। सुन्दरसी में एक थाना है जहाँ प्रतिवर्ष बीस वर्ष से कम उम्र वाले कंजरों को रोक लिया जाता है, जिससे आसपास किसी प्रकार वारदात न होने पाए। प्रातः छः बजे उनको छोड़ दिया जाता है। नि हन के लिए दंड लेने का संकेत कंजरों के जीवन से ही गीत में व्यक्त हुआ है। दूसरा गीत है जिसमें किसी अन्य डेरे का दूल्हा आकर दुल को ब्याह ले जाता है। गीत विवाह के समय गाया जाता है।

*'फूला री शोभा'*

ये तू तो फूला री शोभा ले गयो रे बना[1]
परण घर जास्यो रे बना
ये तू तो डेरा री शोभा ले जास्यो रे बना
ये तू तो घर की री शोभा ले जास्यो रे बना
परण घर जास्यो रे बना
ये म्हारा मायत[2] तो मनड़ो हरख्यो
ये म्हारा बापजिमारो[3] मनड़ो हरख्यो[4]
ये तू तो टोला री शोभा ले जास्यो रे बना
परण घर जास्यो रे बना

दूल्हे को सम्बोधित करके स्त्रियाँ गाती हैं कि तू फूल की शोभा ले जा रहा है, तू हमारे डेरे की, हमारे घर की शोभा ले जा रहा है। देवी माता

१ दूल्हा
२ माता
३ पिता
४ हर्षित हुआ है।

है। वह अपने मनोनुकूल वस्तु जहाँ भी देखता है वहीं रीझ जाता है। कसारी की दूकान पर हार, मोची की दूकान पर मोचिन, गूजर के यहाँ बछड़ा, सुनार के यहाँ हँसुली (गले का आभूषण), ससुराल में प्रियतमा, पलंग और बनड़ी की चाल, तथा कुम्हार की गलियों में चँवरियाँ देखकर वह रीझा जा रहा है। सम्पूर्ण गीत है—

'बनड़ो'

कसाराँरी गलियाँ बिलम रियो बनड़ो
रीझ गयो म्हाराज रीझ ग्यो बनड़ो
अब तो म्हारी हार पियारी लागे बनड़ा
मोचीड़ा री गलियाँ बिलम रियो बनड़ो
मोचीड़ी देख रीझ ग्यो म्हाराज बना
अब तो म्हारी मोचड़ी पियारी लागे बनड़ा
गुजरा के गलियाँ बिलम ग्यो बनड़ो
बोछड़ो देख रीझ ग्या म्हाराज बना
अब तो म्हारो बोछड़ो पियारो लागे बनड़ा
सुनारा री गलियाँ बिलम ग्यो बनड़ो
हँसुली देखी रीझ ग्यो म्हाराज बना
अब तो म्हारी हँसुली पियारी लागे बनड़ा
सुसराजी गलियाँ बिलम ग्यो बनड़ो
ढोलड़ियो[1] देख रीझ ग्यो बनड़ो
अब तो म्हारो ढोलयो[2] पियारो लागे बनड़ा
कुम्हारा री गलियाँ बिलम ग्यो बनड़ो
चोरियाँ[3] देखी रीझ ग्यो म्हाराज बना

---

१ प्रियतमा
२ पलंग
३ मंडप की चँवरियाँ

अब तो म्हारी चोरी पिचारी जाणो बेगमा।

कंजरों की वैवाहिक प्रथाएँ हिन्दुओं से प्रभावित हैं। विवाह के अवसर पर परिवार के स्थान पर दूल्हे की बुआ ही हस्तमिलाप कराती है। काजल सारती है; दूल्हा तारण मारता है। उसी समय का एक गीत है जो दुलहन पक्ष की ओर से गाया जाता है—

'तारण'

केरवो[1] ताण रे गुमानिरा[2] केरवो ताण रे
म्हारी बाजूबन्द बूँदवा[3] पर कड़ी मेलो मणियो[4]
बीजली का भबके[5] म लग जावगा रे
केरवो ताण रे गुमानिरा

(हे गुमान भरे, केहरिया-तान दे। मेरे लिए घुंघरू वाले बाजूबन्द और मणिखचित कड़ी प्रदान कर। बिजली की चमक से मुझे लाग लगने का डर है; केहरिया तान दे।)

कंजरों के अनेक गीतों में प्रथाओं का वर्णन तो है ही, पर ऐसे कम स्वतन्त्र गीत हैं जिनमें उनके आवास, धन रूप और इतिहास की सामग्री तथा शोषकों के विरुद्ध घृणा की अभिव्यक्ति निहित है। पुरखों का उल्लेख अनेक गीतों में है। नगरकोट एवं 'मोका' और उसकी मस्ती का वर्णन कई गीतों में मिलता है। कंजरों के लूट-माल 'हीरा' की कमाईं सहज ही इन गीतों से स्पष्ट जाती हैं। 'सिमोती' कंजरों की देवी मालिका है जिसके पाये से अपने को बताने में वे गौरव अनुभव करते हैं। [illegible] के राजा ने उसके साथ धोखा किया और वह मार डाली गई। गीतों में

१ केहरिया
२ गुमान भरे
३ घुँघरू वाला बाजू का आभूषण
४ मणियों से जड़ित कड़ी
५ भभक, चमक

सिंघोरी की याद इसी घटना के साथ सम्बन्धित है। कवार मल्लराय के राजा के हाथ से दान लेना उत्तम नहीं समझते। उनके लिए बगड़ावत पुत्रों के हाथ का दान ही यथेष्ट है। सिंघोरी के एक बड़े गीत में यह प्रकरण भी बड़े दर्द के साथ गाया जाता है—

मी क्यों म्हारा हाथ को दान राजा
ये लेस्यों रे चोबीस बगड़ावत म्हारा हाथ को दान—

# १७

## 'बालाघाट'

भारत के विभिन्न स्थानों के लोक-विश्वासों की पृष्ठभूमि में मानव के प्रसूत कल्पना और सामूहिक अनुभूति के सामान्य तत्त्व निहित हैं। लोक-गीतों में प्राप्त भावों की लोकप्रिय धुनों के सहारे जो अभिव्यक्ति परम्परात्मक रूप में आज भी चली आ रही है, उसमें भले ही अनुपम सत्य (कहीं-कहीं) हो, पर वह एकान्त असत्य नहीं है।

अनेक भारतीय लोकगीत रीति-रिवाजों, धार्मिक अनुष्ठानों, मेले-ठेलों, व्रत त्योहारों एवं अन्य प्रथाओं के साथ जुड़े हैं तथा उन्हीं के क्रिया-व्यापारों के साथ गाये जाते हैं। यद्यपि इस प्रकार के गीतों में अवश्य ही रूप-सम्बन्धी परिवर्तन का होना स्वाभाविक है, तथापि उनके मूल संगीत एवं मूल भावों में विश्वास के स्थायी तत्त्व नष्ट नहीं हो पाते। इस दृष्टि से गीतों का मेल-जोल एवं उनकी अभिव्यक्ति-शैली लोकगाथा-साहित्य में विशेष महत्त्व रखते हैं।

भारतीय लोकगीत हिन्दी लोक-वार्ता-साहित्य के उपयोगी रत्न हैं। इनमें निहित विशाल संदेश, उपादान, देश-कालगत बन्धन और किसी युग की संस्कृति का चित्र सभी जातिगत मनोभावों के अध्ययन में सहायक सिद्ध होते हैं। 'बालाघाट' (बालाघाटू) नामक मालवी-गीत इसी उद्देश्य से आगामी पंक्तियों में प्रस्तुत किया जा रहा है।

'बालानऊ' का गीत मालवा में मुख्य रूप से मध्यभारत के शाजापुर, देवास और उज्जैन जिले के गाँवों में गाया जाता है। आषाढ़ में वर्षा होने में विलम्ब होता देख स्त्रियाँ इसे मध्य-रात्रि के पूर्व एकत्र होकर कलश-रख में गाती हैं। गीत के सम्बन्ध में यह विश्वास है कि उसके गाने पर शीघ्र ही वर्षा आरम्भ हो जाती है। इस विश्वास के पीछे ऐतिहासिक रूप से एक लम्बी घटना का उल्लेख किया जाता है। शाजापुर जिले के ग्राम सुन्दरसी के निकट एक तालाब है जिसे 'बालामाता' का तालाब अथवा 'बालोस्या' (ग्राम का नाम) का तालाब कहते हैं। कहा जाता है कि जब यह तालाब खुदवाया गया तो उसमें जल नहीं आया। वह सूखा ही रहा। एक ब्राह्मण-पुत्र के कथन पर उसमें एक बेटे-बहू की बलि दी गई और आश्चर्य की बात है कि उसके बाद ही उसमें जल हिलोरें लेने लगा।

इसके साथ ही हमें एक गीत की जानकारी और मिली है। मध्यभारत के निमाड़ जिले के सेगाँव तहसील में बरगुल पिरखा नामक ग्राम है। वहाँ १.७ मील के घेरे में पानी से भरा हुआ एक तालाब है। इस तालाब के निर्माण की कहानी 'बालानऊ' की कहानी से काफी मिलती है। निमाड़ में प्रचलित 'कुलवन्ती बहू' का गीत प्रायः स्त्रियाँ गाया करती हैं।

कहते हैं पिरखा ग्राम के निकट पानी का प्रायः अभाव रहा करता था। जहाँ तालाब है वहाँ किसी समय एक बावड़ी थी जिसमें बहुत कम पानी रहता था। चूँकि आसपास के ग्रामों में पानी का प्रबन्ध नहीं था इसलिए ये लोग सिमटकर उस बावड़ी पर एकत्र हो जाया करते थे। भीड़-भाड़ और जल की कमी से जो झगड़े पनघट पर हुआ करते हैं, वैसे ही झगड़े वहाँ भी होते रहते थे। एक दिन गाँव का पटेल ऐसे ही दृश्य को देखकर बड़ा चिन्तित हुआ। उसने उसी रात स्वप्न देखा कि देवी कह रही है कि यदि वह अपने पुत्र और पुत्रवधू को बावड़ी में समा दे तो जल का कष्ट दूर हो जायगा। प्रातःकाल पटेल ने यह बात अपने बेटे-बहू से कही। दोनों तत्काल तैयार हो गए और पूजा-पाठ करने के पश्चात् बावड़ी में उतर गए। उनके समाते ही चारों ओर जल-ही-जल हो गया। इस प्रकार बावड़ी

